५५ नीवाज पर फौज भेजने पट्टा जब्त होने आदि का उल्लेख है। इसके अतिरिक्त अन्य ठिकानों के पट्टे जब्त किये उनका वृत्तांत है।

५६ विरोधियों से दण्ड स्वरूप पैसे वसूल करने और अपने पक्ष के व्यक्तियों को आहद आदि देने का वृत्तांत है।

५७ वि० सं० १८८० में अत्याचार पूर्ण व्यवहार से तंग आकर सरदारों का अजमेर में पोलिटिकल एजेण्ट से मिलने और ठिकाने वापस किये जाने का उल्लेख है।

५८ फतराज व्यास और कंवरदास आदि हाकिमों द्वारा पैसे खा जाने पर उनसे अलग अलग रुपये वसूल किये उनका उल्लेख है।

५९ महाराजा की छोटी पुत्री स्वरूप कंवरी का विवाह बूंदी के रावराजा रामसिंह के साथ होने का उल्लेख है। बरात में घोड़े, हाथी आदि आये उसकी संख्या इस प्रकार दी है—

'बूंदी सु जान विदा मासुद १ हुई सो जान में घोड़ा १२००, हाथी ३, ऊँट २०० छकड़ा १२५, भारबिरदारी गाडी १०० ऊँट २००, पीनसां १०, पालखीयां ४, रथ २५, सिपायां रो साथ ५०० आदि।"

६० वि० सं० १८९१ फाल्गुन सुदि १२ सिंघवी फौजराज मेघराज और कुसलराज को समेलगढ में बंदी बनाने, भाद्राजूण ठाकुर बख्तावरसिंह का अपनी हवेली से भागने और व्यापारियों से ३ लाख का माल लूटने पर महाराजा द्वारा अंग्रेजों को शिकायत करने का उल्लेख इस प्रकार है—

'महाराज अंगरजी सिरकार में अरजी लगाई के म्हारो माल अजमेर जावतां भाद्राजण रै ठाकुर तीन लाख रो उतार लीयो ।'

६१ बाडमेर सरदारों के कच्छ भुज, सिंध में लूटमार करने पर अंग्रेजों ने महाराजा को इसके बन्दोबस्त के लिए लिखा नहीं तो उसका हरजाना जोधपुर सरकार देगी।

६२ जालोर की ओर भी लूट खसोट अधिक होने के कारण १८९१ में अंग्रेजों ने वहाँ की व्यवस्था सुधारने हेतु लिखा इस पर सिमुदत्त को हाकिम नियुक्त होने पर स्थिति में सुधार होने, फिर १८९२ में सिमुदत्त को कैद कर फतराज को वहां हाकिम नियुक्त करने और फिर से भारी लूट-खसोट इत्यादि जालोर गोडवाड में होने का उल्लेख है।

६३ वि० सं० १८९४ में ओसिया भटियानी रानी की कोख से कंवर सिद्धान्तसिंह का जन्म और १८९५ बैशाख सुदि ७ को देहान्त होने का उल्लेख है।

६४ चापावत चिमनसिंह और डाकुआ के डाके रोकने के लिए अंग्रेजो की ओर से प्रयत्न।

६५ जोधपुर परगने मे लूटमार होने, नाथा द्वारा षडयन्त्र करने, सरकार के हक के रुपये महाराजा द्वारा नही भिजवाने तथा अंग्रेजो के प्रश्नो का उत्तर नही देने के कारण सदरलण्ड द्वारा महाराजा के विरुद्ध शिकायतें दर्ज की गई उसका वृत्तात है।

६६ सदरलैण्ड और कप्तान लडलो के महाराजा से बातचीत हुई इसमे अंग्रेजो ने महाराजा से कहा—

'आपके मन मे लडाई का ईरादो होवे तो हमारा जरणैलसा हाजर है नही तो सब काम मुलासब मुजब हो जासी जितरै आपका किला मे हमारी सिरकारी थाणा रहसी अर आपका गुरु नाथा का दखल राज के काम म बिलकुल नही रहेगा ।

जद श्री महाराज मानसिंह कबूल अर मजूर कीयो ।

६७ लडलू पर एक करमसोत राठौड ने तलवार चलाई उसका हाल इस प्रकार है—

'गढ म एक करमसोत बिरादरी म चाकर थो सो उण रै मन म काई बस गई सो लडलु साहब रै तरवार स्गाई तरै लडलू साहब करमसोत रै दाय तीन तरवार वाही चार दिना पछै करमसोत मरगो ।"

६८ मानसिंह और अंग्रेजी सरकार के बीच शर्तो का नया अहदनामा हुआ उसका वृत्तात है।

६९ महाराजा मानसिंह की ओर से ४८ शर्तो का नया अहदनामा हुआ उसका वृत्तान्त है।

७० १३ पच राज्य प्रबन्ध के लिए नियुक्त किये उनकी विगत दी गई है।

७१ महाराजा को फिर राज्याधिकार मिलने, नाथो द्वारा उपद्रव किये जाने पर अंग्रेजो की आज्ञानुसार नाथो को गिरफ्तार करने, जिस पर महाराजा द्वारा साधु का वेश धारण करने आदि का उल्लेख है।

प्रस्तुत ख्यात एक ही व्यक्ति के हाथ से लिपिबद्ध की गई है। इसमे महाराजा मानसिंह का क्रमबद्ध इतिहास लिखा गया है। ग्रन्थ पर कपडे का गत्ता मढा हुआ है। राजस्थान के 'रजवाडो' के अशक्त होने और अंग्रेजो का आधिपत्य होने का विस्तृत वर्णन इसमे मिलता है। साथ ही जागीरदारो के राजकीय सम्बन्धो और रीति रिवाजो पर भी इसमे पर्याप्त सामग्री है।

## १४५ अ  शाहपुरा की ख्यात

१ शाहपुरा की ख्यात, २ रा० शो० सं० ३ १६६५६, ४ २०.५ × ३३.२ ५ २४० ६ २०, ७ १६४०, ८ अज्ञात, ६ उर्दू मिश्रित खड़ी बोली देवनागरी, १० इस ख्यात मे शाहपुरा (मेवाड) के शासकों का विस्तृत वृतान्त महाराजा सूरजमलजी से लेकर महाराजा उम्मेदसिंह तक का दिया गया है। शाहपुरा पहले मेवाड राज्य का ही एक हिस्सा था परन्तु बाद मे उसने स्वतन्त्र राज्य का अस्तित्व ग्रहण कर लिया था। इस प्रयास की भी विस्तृत भूमिका इसमे है। शाहपुरा के शासकों की उपलब्धियों का वर्णन करने मे फारसी फरमानो शिला लेखों आदि का भी प्रयोग किया गया है। इसके अध्ययन से मेवाड राज्य के इतिहास के कई अज्ञात तथ्य सामने आते हैं तथा मुगल कालीन इतिहास पर महत्वपूर्ण प्रकाश पडता है। इसकी भाषा उर्दू मिश्रित होने से अटपटी सी है और वीर विनोद की लेखन शैली का स्मरण दिलाती है। इस ख्यात मे निम्नलिखित शासकों का वृतान्त दिया गया है—

महाराज श्री सूरजमलजी
महाराज श्री सुजाणसिंहजी
महाराज श्री हिम्मतसिंहजी
महाराज दौलतसिंहजी
महाराज भारतसिंहजी
महाराज उम्मेदसिंहजी

ख्यात का प्रारम्भ इस प्रकार हुआ है—

'महाराजा अमरसिंहजी साहब रईस ऊदयपुर के तीन बहुए बड़े कवर करणसिंहजी रियासत ऊदयपुर गद्दी नशीन हुऐ। उनसे छोटे भीमसिंह टोडे पर काबिज हुए और तीसरे महाराज सूरजमलजी मोरसयाला खानदान शाहपुर हुए। इनको फलाणा मय दीगर देहात कि। जिनकी आमदनी करीब पचास हजार रुपये साल थी अता हुवा। चू उमर ऊमर भर उदयपुर ही मे कयाम पजीर रहे। इनकी तारीख पैदाइश दीगर हालात दरमियानी और बकुंठवासी होने की तारीख वगैरा पर पुरा हाल यहा के कागजात मे दरज नहीं। गालिबन ऊदयपुर के ही कागजात मे होगा वहा से देख लिया जावें।'

प्रत्येक शासक से सम्बन्धित कुछ ज्ञात तथ्य इस प्रकार है—

**महाराजा सुजानसिंह**

''महाराजा सुजानसिंहजी चंद रोज के बाद बादशाह से रुखस्त होकर करने कब्जा पट्टे फूलिया और करने शहर आबाद दर कूच फूलिया की तरफ

किया। चद रोज म फूलिय तशरीफ लाये। यह महाराज रियास्त शाहपुरे की जड जमान वाले हुए और बहुत लायक थ। उस जमाने म कसबे फूलिया वो परगणे फूलिया मे बिलकुल सूरत बद न जमी इलाके म नजर आई याने कोम रजपूत गोड वा घूडिया व सोले की वो मेन्तिया व रतनमोत व देवडा व शेखावत व जाट गुजर मीना वगेरह हर एक कोम इलाके मे खुद मुखतार हो रह थ और देन हासिल म सरकसी रखते, जब महाराज साहिब न पशतर यह इन्तिजाम दखकर पशतर हाकिम फूलिया नजर अलीमरदान बग खालस की तरफ स रहता था उसको बुलवाया और जो इन्तिजाम इलाके मे खराब हो रहा था उसका हाल दरयाफ्त किया। जब वापिस अरज कि मरे पास फौज सिपाही तो है नही फक्त हुक्म से काम ल रहा हू। यह अरज करके अपने आदमियो को सब पहले फूलिया म भेजकर सब कोम को वो जागिरदार वो भोमियो को फूलिया म बुलवाये और उन सबको हुक्म सुना दिया कि महाराज सुजाणसिहजी का यह फूलिया इनायत हुवा है। मुवाफिक हुक्म महाराजा साहब सुजाणसिहजी के हुक्म की तामिल हमेशा करते रहा। इसी तरह से ही सब रियाया वा सरदारान वो जागिरदारान वो भोमियान को हुक्म सुना दिया और महाराजे साहब से अपने जाने की रुखस्त मागी। जब महाराजा सुजाणसिहजी ने ऊनका खिलत वो नकदी बखस कर रुखस्त किया। चद रोज क्याम फूलिय किया और जो हमराह महदू भीमजी ऊदयपुर स आय थ उनको अपना पोलपात करके नेग कर बखसा।

उज्जैन के युद्ध म (स० १७१५) मे सुजानसिंह के वीर गति पाने तथा काम आने वाले तथा घायल योद्धाओं की सूची भी दी है।

महाराज दौलतसिंह के समय का वृतात इस प्रकार प्रारम्भ होता है—

महाराज दोलतसिहजी—

सम्वत १७२१ का आसोज सुदि ३ को गद्दी नशीन हुए जब इनकी ऊमर २६ साल की थी इ होने अपने राज का बदोबस्त बहुत ऊमदा किया और डूगाजी चेचाणी भी आदमी बहुत होसियार वो लायक वो सलाहकार था। उस कामदार को शाहपुरे रखकर आप दिल्ली का कूच किया। कूच दर कूच दहली पहुचे। दुसरे ही राज बादशाहा आलमगीर ने इन महाराजे साहिब का डेरे म बुलवाये। उस जमाने म ठाकुर घोली ने बादशाह की हुक्म उदूली का थी उन लोगा की चसमनमाइ व जेरबारी व गिरफ्तार करने कु वास्ते महाराज दोलतसिहजी को हुक्म दिया कि खुद मय फौज क जावें और किला छीनकर उन लोगो को गिरफ्तार करें। जब वापिस डेरे आकर अपनी फोज की हाजिरी लिया वा फरिस्त दफ्तर

से मिली वो दरज किया जाता है—अस्वार ५००, हाथी ४, पैदल सिपाही १६००, तोपें ३, सो दरहा की गाडिया २ सुतर १३० छकडा २३। इतने तो अपने हमराह थे। चार हजार के करीब बादशाह की फोज के लोग साथ लेकर घोली भेजे गये। पहुचन घोली कु एक कोस के फासले पर डेरा किया और घोली की खबर मगवाई तो मालुम हुवा कि ठाकुर धाली ने बहुत से लोग गट मे इकट्ठे कर रखें हैं आदि आदि ।"

महाराज दोलतसिंह की मृत्यु गोल कुडा के युद्ध मे सवत १७४२ मे होना बताया गया है।

महाराज भारतसिंह—

महाराज भारतसिंह का वृता त इस प्रकार हुआ है—

'महाराज भारतसिंह का जन्म महासुद १३ सम्वत १७२७ को हुवा और सम्वत १७४२ मगल ता० १७ नवम्बर १६८५ ई० मगसर सुद १ को गद्दी नशीन हुए जब महाराज की उमर १५ साल की थी। यह रईस रियास्त शाहपुरे की बहतरी को जड जमाने वाले हुए।'

भारतसिंह व अजीतसिंह द्वारा कालिजर के किले पर कब्जा करने का वता त इस प्रकार है—

इस सबब बादशाह औरगजेब मय फोज वो जोधपुर महाराज अजीतसिंहजी व महाराजे भारथसिंहजी हमराह लेकर दक्षण की तरफ रवाने हुए और कितनेक लाग हुक्म उदूली करते थे उन लागो को चस्मनमाई करके हमराह फोज लेते गये और जो कालिजर का किला दखन मे मशहूर है किले मे सजे हुए करने झगडे के तैयार थे वहा बादशाह मय फोज के जाकर पहुँचे और दूसरे ही रोज किले को घेर लिया मगर उन रजपूता ने एसी बहादुरी के साथ बादशाहा की सब फोज को किले से झगडा करके हटा दिया और कितनेक रजपूत किले के बाहिर ही थे। जब बादशाह की फोज का वापिस हटी हुई देखकर इन महाराजे भारथसिहजी ने अपना मोका पाकर जो फोज मे निसरणियें थी वा मगवाकर किले के लगवा दी और किले मे मय अपनी फोज के कूदना विचारा और इसी मोके पर एक किले मे का आदमी अपने डेरे म आया और उससे किले का हाल दरियाफत किया तो कहा कि किले मे और सामान तो मौजूद है मगर लक्डी बलीते का तगी बहुत है। यह बात कहकर फोज के बाहिर चला गया। जब महाराज ने विचार कर असमी नव्वे अपने रजपूतो को हुक्म दिया कि—जो लकडियें अपने डेरे मे मोजूद हैं

इसकी मोलिया बाधकर उन मोलिया म अपनी अपनी तलवारें छिपाकर किले के दरवाजे पर बेचन के बहान चले जावो और जा कि तुम्हारी मोलियो किले क अ दर वाले माल लेवे और तुमको किले म घुस जाने स्वे तो किला के पीछ स हम निसरणिया पर चढकर किले म कूद कर आत हैं। तुम भी वहा ही मोके पर अपनी तलवारे सम्हालना। जो जैसा चाहा वैसा ही भगवान न सब सामान बना दिया। य रजपूत मोलियें लेकर किले के दरवाजे पर जाकर खडे हात ही किल वालो ने इनका माल पूछा और दरवाजा खोलकर अदर लिया और जहा महाराजे साहिब न चाहा था उस कोट क नजदीक उनका रसावडा था वहा ले जाकर मोलिया डाली और एक सखस मोली डालककर किले के ऊपर चढा और महाराजे साहब का इशारा किया। इतन मे ही खुद महाराजे साहब मय अपनी फोज के निसरणियो पर चढ चढकर किले मे कूदना शुरू किया और किले के सब रजपूता न तलवार चलाना शुरू किया। अब दुतरफा तलवार खूब चली और जो पेशतर मोलिया के बहाने स रजपूता को भीतर भेज दिय थे उन्होने भी इस मोके पर काम बहुत ऊमदा किया और खूब झगडा किया और कितना ही को मार लिया और कितने ही अपने काम आये जिन सरदारो के नाम का पता नही मिल सका और किला फतह किया।

भारथसिंह की राजनतिक उपलब्धियो युद्ध, जागीर आदि का विस्तार से बयान किया गया है। यह बडा शक्तिशाली शासक हुआ, एक दोहा इस प्रकार अंकित है—

दोहा—आटा थारा न रहे थरा न तसा जाय।
थारी बेला भारता, नोबत बाजी थाय॥

महाराजा उम्मेदसिंहजी—

महाराजा उम्मेदसिंह सवत १७८६ मे गद्दी नशीन हुए थे पर सवत १७८४ मे युवराज पद पर रहते हुए भी अपने पिता भारथसिंह का राज्यच्युत कर दिया था और स्वय सब काय करन लग गय थे इसका वृतात इस प्रकार प्रारम्भ होता है—

'सम्वत १७८४ मे महाराज कवर उम्मेदसिंहजी न अपने वालीद भारथसिंहजी कु रीआसत स अलेहद किये और मोती महल म रहना हुवा और सब लोगो का आना जाना महाराज भारथसिंहजी के पास स बद करा दिया इसका कुल हाल महाराज भारथसिहजी क हाल मे दरज कीया गया है—और कवर उम्मेदसिंहजी ने जुगराज ले लिया और कवर उम्मेदसिहजी न अपन हुक्म का

इका रियास्त मे जारी किया ओर जो कवर पद मल के जुगराज दो साल तक रहा जिसमे जो काम किय वो नीचे दरज किय जाते ह ।"

उम्मेदसिंह जैसा वीर था वैसा ही इल्म का कद्रदान और साहित्य प्रेमी भी था, इसका उल्लेख इस प्रकार किया गया है—

"ये रईस ज्या मरद वो लियाकतदार या हिन्दी का इल्म भी पूरा पूरा था और राजपुत सिपाह कु कैसा समझत थ मुवाफक अपने भाई ओर बेटा के ओर इस मुवाफक रजपुत वो सिपाह का पालना करते थे ।'

उम्मेदसिंह का वचस्व दिल्ली तक स्वीकार किया जाने लगा जिससे महाराणा रुष्ट हुए इस प्रसग का उल्लेख इस प्रकार है—

"ओर इसी साल मे बादशाह की तरफ से फरमान फारसी का तमाम रईस वो सरदारा इलाक जेपुर वा जोधपुर वो हाडोती वो मवाड के सरदारा के नाम लिखा गया—सीरदारी वा स्युजात क मुरतबे की महाराना जगतसिंह राजा उम्मेदसिंह बननदार मोजे साहापुरा समले परगन फुलीया वो जमीदारी जहाजपुर-सबब नाखुशी हान का ये हुवा क जिस वकत राजा उम्मेदसिंह दरबार बादसाह स इनायत मनसब जागीर वा खीलअत वो खासा वो ज्वाहीर वगेर पाकर पीछे साहापुर कु गए ओर तमाम जागीरदार आसपास साहापुरे के इलाकेदार हाजर हाकर राजा उम्मेदसिंह की ताबेदारी इख्तीयार कर नजर निछरावळ गुजारी, बर वक्त सुनने इस बात क महाराना नाखुस हाकर तमाम फाज से इरादा लेन राज का किया ओर बेदखल कर दना राजा उम्मेदसिंह का चाहा । तमाम फोज उदयपुर से वो तोपखाना लेकर इरादा लेने साहापुर का किया ओर सरदारी वो बहादुरी के मरतब के राजा जयसिंह वो महाराव दुरजन साल जमीदार कोटे ओर रावराजा दलेलसिंह जमीदार बुन्दी ओर राजा इन्दरसिंह सवाई स्योपुर वगरह के ही जमीदारा का महाराना ने अपनी कुमख कु बुलवाऐ वो चारा तरफ स साहापुरे को घर लिया परन्तु राजा उम्मेदसिंह मजबुत दिल वो बहादुर था । किसी तरफ का ख्याल न करके मुसतद जग ओर लडाई फोज महाराना से हुवा ।'

जोधपुर महाराजा अभयसिंह तथा नागोर बख्तसिंह से मिलकर उम्मेदसिंह ने महाराना को परेशान करना चाहा । इस पर महाराना को प्रतिक्रिया इस प्रकार ख्यात मे अकित है—

"श्री राजाजी अजमर पधारना इस बात से दीवाणजी बेराजी ज्यादा हुआ ओर असयो हुकम कियो राजाजी उम्मेदसिहजी म्हाकी बात बिगाड गया अर

चितौड़ ने जोधपुर ने लड़ायो चावै छै अर चितौड़ को राज उठायो चावै छै मा राठोड़ तो सबळा छै पण मानै भी श्री चीतोड़ का राज श्री एकलिंगजी दियो छै सो सारा को लिया जावे नहीं सो भली बात है।"

उम्मेदसिंह और राजकुमार अदोतसिंह के बीच मनमुटाव का उल्लेख भी विस्तार से किया गया है।

मल्हार राव होल्कर का राजस्थान में दखल और उम्मेदसिंह के सम्पर्क का उल्लेख एक स्थान पर इस प्रकार किया गया है—

"और इसी साल में गनीमा की फोज में एलची ऊदयराम को भेजा जिसकी अरजी भादवा सुद ११ के दीन म राव मलारजी सू मलो अर राव मलारजी कु श्री हुजुर का कागज दीया जिस पर बहोत राजी हुवा और पीछा कागज लीखाई मोकलिया है और माहाराजा ईसरीसिंहजी की तरफ से गनीमा को सोला हजार रुपीये रोजीना का कर दिया है और गनीमो की फोज राजा ईसरीसिंहजी के हुक्म की तामील करते हैं और कोटा बुदी से कजीयो करके फोज ऊदयपुर जासी और वहा कजीया करेगा और ऊदयपुर से वापीस आकर जोधपुर ऊपर फोज बसी करसी और हाल मे फोज साहपुरे होकर जावेगी। जिससे कोट को बसेक जाबतो करवासी और राव मलारजी से अपनी तरफ की सब बात पकी कर ली गई है और राव मलार जी श्री हुजुर के कहने मुवाफक काम देवेगे और इसी साल म पपलाज पर डेरा से जोधपुर का पचोली रामकसन का कागज सारा समाचार राव मलारजी श्री हुजुर ने मालम किया। आप गणा राजी हुवा अर आपका वकील लालाजी न फरमायो के तु राजाजी ऊमेदसिंहजी न लखदो सो मैं अर ये दोनु आपका काम ने तैयार हा और आपके पास पंडित ऊतमरामजी ने भेज्या है सो सब हकीकत आपका काम की आप सू मालुम करेगा।'

मरहठो के आतंक से बचने के लिये उदयपुर और अन्य लोग भी उम्मेदसिंह के मुखापेक्षी थे इसकी एक झलक ख्यात में इस प्रकार है—

और इसी साल में कागज उदयपुर सु पचोली देवकरणजी लिख्यो अप्रच पहली दखण्या री फौज अठीन आव ही जणी थी श्री दीवाणजी रो खास दसखता रो रूको आपने बुलाबा रो वा खच वास्ते रुपया की हुंडी भेजी ही अर फागण सुदि २ फौज में से कागज आया अर मालुम हुआ जीमे दखण्या की फौज गुजरात की तरफ झुकी सबब नवाब फकरूदौला रै हर बीच्या रे म्हावो म्हाय कजियो हुवो सो बीच्या रुपया तीन लाख देणा कर दखणिया ने वा मलारजी ने वा कानी

बुलाया सो गुजरात जायगा अस्या समाचार मालुम हुआ जीसु श्री दीवाणजी होकम दियो सो राजाजी सिताब आवेगा जीसु कागज लिखार साहियो राजाजी की हजूर जल्दी भेज्यो सो त्योहार रा दिन करेन पाछै पधारै। अठा सु पधारया भी दिन थाडा हुआ है और दखणी भी मास एक तई गुजरात कानी रहसी तावै आपरी हजूर कागज वा माहयो भेज्या है।... इ कागज के सिर प श्री दीवाणजी लिखा—राजाजी री हजूर म्हारो जुहार मालुम हो। होली आप घर कीज्यो फेर हका आव न पधारज्या और इसी माल म चत सुदि ६ कागज कोटा से भट बेणीरामजी लिख्यो प्रपच अवार म्हाको रोलो हुवा जीमे आपका कवरा ने देही घणी करी अर रजपूती आछी गेली सो आपका घर को परवाडा पीढया सु छ जीसोहीज हाडोती म जाहिर कीदो। कठा तइ कवरा की तारीफ लिखा। रजपूती का गाढा छ।"

माधासिंह को जयपुर की गद्दी दिलवाने के लिये महाराणा की सहायतार्थ उम्मेदसिंह को बुलाया गया था उसका उल्लेख भी विस्तार के साथ ख्यात म है।

शाहपुरा पर राजाधिराज बखतसिंह की चढाई का उल्लेख इस प्रकार किया गया है—

"और इसी साल म माहाराज बखतसिहजी मय दखणीयो की फौज लेकर साहापुरे पर चढाव किया और मोजे भणाय मुकाम रहकर फतेगढ आकर डेरा किया और फतेगढ से काला बडो आकर मुकाम हुआ और किसनगढ से महाराज बाहादुरसिहजी को भी माहाराज बखतसिह ने बुलवाये सो आ सामिल हुये और माहाराज बाहादरसिहजी इन माहाराज साहब से बहुत दिला की दास्ती वो माहुबत रखते थे। इस सबब माहाराज बाहादरसिहजी न न आन देने शाहपुरा कु वो न करने भगडा शाहपुरा के महाराज बखतसिहजी का अरज मारुज किया मगर माहाराज बखतसिहजी ने सफा य ही हुकम माहाराज बाहादुरसिहजी का दिया जो के मैं शाहपुरे जाकर भगडा करु गा। मेरे दिल पै बहुत दिना से उम्मद हा रही है। जब माहाराज बाहदुरसिहजी ने फिर अरज किया जो कि माहाराज उम्मेदसिहजी काम आया बिना शाहपुरे पर कभी कब्जा आपका न होने देंगे और सोचना चाहिय आपकी सब फौज मारी जावेगी और कई बाता का नुकसान पदा होगा मगर माहाराज बखतसिहजी ने एक नही मानी। जब एक दो रोज के बाद माहाराज बखतसिहजी कु जहर हुआ और बकु ठ चले गये और सब सामान वो इरादा वहा का वहा ही धरा रहा। सच कहते हैं ससार रूपी बाग म तमाशा तो अजब है मगर फूल जब खिलेगा उसका मुरझाना भी

साथ ही है। महाराज बखतसिंहजी के वैकुठवास होने से सब लशकर आया था वा ही राह वापिस ली और महाराज बाहदुरसिंहजी का भी जाना परवाड हुआ।'

महाराणा अडसी के विरुद्ध स्थानीय जागीरदारों ने षडयंत्र किया, उसमें उम्मेदसिंह को साथ लेने का प्रयास किया पर उम्मेदसिंह ने मंजूर नहीं किया, यह बतात भी इस ख्यात में है।

रतनसिंह के विरुद्ध उम्मेदसिंह न युद्ध मे जाते समय शाह नारायण दास के निवेदन पर अपने वारिस की बात पत्र पर स्पष्टतया लिख दी—

"जब शाह नारायण दासजी ने अरज किया के पिछला क्या हुकम बखसते हैं जब दवात कलम मगाकर खास दसखता रुका लिख बखसा कि मैं काम आ जाऊ जिसके बाद मौजे कोठिया से रणसिंह को बुलवा कर तख्त नशीन कर देना। इसमे ज्यो सामिल रहगे वो मेरे स्यामखार हैं यह रुका लिखकर नारायणदासजी को बखसा और ज्यो ऊपर दरज किए दोए सरदारां क पीछे सिरदार सिपाह रखे थे उनको यह हुकम दिया जो के हमारे काम आने के बाद साह नारायणदासजी कहे वो मेरा खास रूका देखकर जिसको मैंने लिख दिया है उसको तख्त नसीन करना।'

क्षिप्रा नदी के किनार उम्मेदसिंह का युद्ध मे वीर गति पाने का शब्द चित्र ख्यातकार ने इस प्रकार अंकित किया है—

"इन महाराज साहब के ५३ तलवार वो पाच वास लगे और गनीमो ने शिकस्त खाया और गनीम मय फतूर को वहा से भगना पडा। जब यह महाराज साहब अपने घोडे से जमीन पै आये। जमीन पै आकर अपने खून से मट्टी के महादेव बीस २० तो बनाया और इक्कीसवा २१ बना रहे थे जिस वखत एक मरैठा सिपाई ने                    वास की टकर के कहा के चीतोड अपने सिर के बधी हुई बताते थे वो कहा है? इस पर महाराज ने कहा के वो चीतोड हम अपने सिर के नीचे देकर सोते हैं।'

अंत मे उम्मेदसिंह के साथ काम आने वाले योद्धाओं की सूची तथा गीत दिया गया है। उम्मेदसिंह के परिवार, सतति आदि की विगत तथा उसके द्वारा करवाये गये निर्माण कार्यों का भी विस्तार से उल्लेख किया गया है।

पूरी ख्यात मे उम्मेदसिंह का वर्णन बहुत विस्तार मे है। मेवाड के सदर्भ म १८वी शताब्दी मे जागीरदारो का आतरिक विग्रह और पूरे राजस्थान मे मरहठो के दखल के सम्बन्ध म इसमें बहुत उपयोगी सामग्री सकलित की गई है। ख्यात एक ही व्यक्ति के हाथ से लिखी गई है। भाषा काफी अशुद्ध है।

## १४६  राजाओ की पीढियें तथा परधानगी दीवानगी की विगत

१  राजाओ की पीढिये तथा परधानगी, दीवानगी की विगत,  २ रा० शो० स०,  ३ १३५०२  ४ ३१ × २४ ५ सेमी०,  ५ १०६,  ६ २१ ३२  ७ अनुमानत २० वी शताब्दी पूर्वार्द्ध   ८ अज्ञात,  ९ हिन्दी, राजस्थानी, देवनागरी,  १० ग्रथ मे सकलित कृतियो का विवरण-क्रम इस प्रकार है—

**१  राठौड राजाओ रा दूहा –**

राठौड राजाओ के सम्बन्धित दूहे कवित्त निबिद्ध है —

प्रारम्भ—

आसथान सोनग अज सीहा तणा सकाज
मुरधर ईडर दवारका रिध घणा दिन राज ॥१॥        (पत्र–१/२)

**२  मडोर मे राजावा रा देवल है तीण री विगत –**

मडोर मे स्थित राव मालदेव राजा उदैसिह, राजा सूरसिंह, राजा गजसिंह, महाराजा जसवतसिंह और महाराजा अजीतसिंह के देवलों का निर्माण कब किसने करवाया, जानकारी दी गई है। मडोर मे मरूजी की बावडी पर देवताओ (१८) की मूर्तियाँ विद्यमान उनकी सूची दी गई है।

**३  राठौडों री पीढिया मे राजा हुवा, राजावो री जन्म तथा पाटबी विराजीया तथा धाम पधारिया तिण री याद –**

मारवाड के शासको (राव सीहा से महाराजा सरदार सिंह के जन्म, गद्दीनशीन, सतति और मृत्यु के सवत तिथियाँ आदि दी गई हैं। यथा—

रावजी सीहाजी सेतरामजी रा बेटा जनम स० ११६६ रा मीती काती सुद ३ री पाट कनोज मे बैठा स० ११६७ मीती माध सुदि ५ धाम पदारिया कनोज सु गोमदाणे गढ करायो जठे सवत १२३१ रा मीती    ।"        (पत्र–१५)

**४  परधानगियां ईनायत हुई जोधपुर मे मुसायबा मे तिण री विगत –**

जोधपुर मे ओसावल तथा राजपूत जाति के लोग प्रधान नियुक्त हुए, उनको गाव इत्यादि दिये गये उसका विवरण दिया गया है। यथा—

१  मडारी नारमल समरावत पालसे कीयो समत १५१५ रा असाढ सुद ३ ताई।

२  वट बरजाग भीयोत ने समत १५१६ मे ही इनायत कीयो नै गाव १४० सु रोयट दीवी पट सु तागीरायत हुई समत १५३१ रा।



अन्तिम—

"४२ महाराजा श्री जसवंतसिंघजी (द्वितीय) संवत १६२६ रा मीती असाढ सुद ५ ने रात रा राईकाबाग मे सीरापाव संवत १८६७ रे उजव दीयो पोकरन ठाकुरा ने ईनायत।" (पत्र–३)

५ दीवाणगीया ईनायत हुई जोधपुर मे उण री विगत –

जोधपुर मे दीवानगी आदि इनायत की गई उसका विवरण दिया गया है।

प्रारम्भ—

१ भंडारी नारमल अमरावत मुलक रो काम कीयो राव श्री जोधाजी री वक्त में।

अन्तिम—

१३७ मेतो बीजेमल रा बेटा सीरदारमल र दीवाणगी १६४६ रा मीता भादरवा सुद १३ ने राईकाबाग मे हुई। (पत्र–७)

६ बगसीयाँ ईनायत हुई जोधपुर में तिणरी विगत –

जोधपुर मे बक्सी आहुदे आदि दिये उसका विवरण दिया गया है।

प्रारम्भ—

१ पचोली हरीकिसन रामचदोत चमरीया ने सं० १७६५ रा मीती सावण सुद १३।

अन्तिम—

२८ सीघवी करनराज सुरज रै सं० १६३१ रा मीती चैत वद ६ ने समस्त राज रो सोरज हुवो। (पत्र–१$\frac{1}{2}$)

७ बीकानेर रे महाराजा साहब री विगत –

इसमें बीकानेर के राजाओं (राव बीका से गंगासिंह) के जन्म, राज्यरोहण संतति मृत्यु के संवत इत्यादि के अतिरिक्त कुछ घटनाओं पर भी बहुत संक्षेप में प्रकाश डाला गया है। (पत्र–६)

८ किशनगढ के महाराजा साहब री विगत –

मोटा राजा उदयसिंह के पुत्र किशनसिंह से महाराजा सादूलसिंह (किशनगढ दरबार) के जन्म, राज्यारोहण, संतति, मृत्यु के संवत इत्यादि कुछ घटनायें वर्णित हैं। (पत्र–४)

९ जयपुर उदयपुर के राजाओ री विगत –

दुलहराव से राजा कुंतल तक वंशावली दी है फिर राजा कुंतल से महाराजा माधोसिंह (जयपुर) तक के राजाओं की संतति आदि का उल्लेख है। इसके अतिरिक्त चित्तौड के शासक बापा रावळ से महाराणा फतेसिंह तक वंशावली अंकित है। (पत्र–४$\frac{1}{2}$)

१० अलवर के राजाओ की पीढियां –

अलवर के शासको के पूवज उदयकरन से महाराजा मगलसिंह तक की पीढियाँ और कुछ राजाओ की सतति आदि का विवरण है। (पत्र–१)

११ बूदी री तवारीख –

बूदी के हाडा राजाओ की वशावली राव विष्णुसिंह तक दी है कुछ राजाओ की सतति व कुछ घटनाओ का वृत्तात भी दिया है। (पत्र–८)

प्रारम्भ—

'बूदी वाले चुहान कोम की हाडा साप म अजमेर के राजा माणकचद के पोते असीतपाल की औलाद ।"

१२ राठौडो री ख्यात –

इसमे मारवाड के राठौडो के राज्य के सस्थापक राव सीहा से जसवतसिंह प्रथम तक राठौड राजाओ के जन्म, राज्यारोहण, मृत्यु के सवत, सतति आदि कुछ घटनाओ का विवरण सक्षेप मे दिया गया है।

प्रारम्भ—

"कनवज सु सीहोजी स० १२१२ रा काती सुद १२ ने द्वारकाजी री जातरा करण नु पदारिया आसोज सुद ७ चैत रा कीवी पाछे पाटण पदारि ने गुजरात री सोळखी मूलराज मदत कर लाखा फुलाणी उपर गया काती सुद ६, लाखा फुलाणी ने आदमी ५०० सु मारिया ।" (पत्र–३८)

ग्रन्थ मे गुलाम वश और खिल्जी वश के शासकों का विवरण भी सक्षेप मे दिया गया है।

ग्रथ अनेक व्यक्तियो के हाथ से लिपिबद्ध हुआ है। बहुत से पत्र खाली पडे हैं, ग्रथ पर गत्ता है।

राजस्थान के राजवशो और प्रशासनिक प्रमुख अधिकारियो की जानकारी के लिये यह ग्रन्थ उपयोगी है।

## १४७ गुणसार (गुणसागर) महाराजा अजीतसिंह जोधपुर

१ गुणसार (गुणसागर) महाराजा अजीतसिंह जोधपुर, २ पु० प्र०, ३ १५ तथा १६, ४ ३३×२५ ५ सेमी, ५ १६०, ६ २५-२७ ७

वि० स० १७६९ ई० सन् १७१२ ८ अज्ञात, ९ राजस्थानी, देवनागरी, १० प्रस्तुत ग्रंथ 'गुणसार' में अनेक रचनाएँ संग्रहित है।[1]

प्रारम्भ—

'श्री परमात्मने नम श्री गणेशायनम श्री म्हामाय हींगुलाजजी सदा सहाय अथ श्लोक नवा महाराजाधिराज महाराजा श्री अजीतसिंह कृत गुणसार ग्रंथ लिख्यते ॥ अथ गाथा ॥

गणपति गौरी सुतन लाल वरण तुझ लबोदर।
सिधा बुध प्रसन सुग्यान, नागदेव तुम्ये नम ॥१॥
तब गज वदन गणेस दसन मेक प्रसन लबोदर।
रिधसिध देय सुग्यान जै जै देव तुम्य नम ॥२॥

अंतिम पुष्पिक का अंश—

वह यह श्रवणन सुनें वलि देय करि माय।
नहचे उण मानव तणा पाप दूर होय जाय ॥१॥
प्रथम वरण शृगार को राजनीत निरधार।
जोग जुगति या मे सब, ग्रंथ नाम गुणसार ॥२॥

पुष्पिका—

संवत १७६९ वर्षे फागुण वदि त्रयोदशी दिने गुणसार ग्रंथ श्री महाराजधिराज महाराज श्री अजीतसिंहजी कृत गुणसार ग्रन्थ सपूर्णम् ॥"

ग्रंथ एक ही व्यक्ति के हाथ से सुन्दर लिपि में लिखा गया है। पत्र बारीक काम में लाये गये हैं, ग्रंथ में करीब अन्त के आध पत्र रिक्त पड़े हैं। ग्रंथ पर जीर्ण कपड़े का गत्ता मढ़ा हुआ है। अनुच्छेद पर पत्र संख्या अंकित है।

महाराजा अजीतसिंह की साहित्यिक कृतियों के परिचय हेतु देखें परम्परा रा० शो० स० अजीत विलास अंक २७ पृष्ठ १२३ पर गोपालसिंह का लेख। उस समय की साहित्यिक परम्परा और सामाजिक मान्यताओं के अध्ययन के लिये ये कृतियाँ उपयोगी हैं।

---

१ देखें परम्परा रा० शो० स० ग्रंथ उद्धार ग्रंथ भाग १३ (पृ० १२) सम्पादकीय डॉ नारायण सिंह भाटी।

## १४८ वीसलदेव चहुग्राण रास[1]

१ वीसलदेव चहुम्राण रास कवि नाल्ह २ रा० प्रा० वि० प्र० ३ २४४८५, ४ ११×२५.५ सेमी० ५ २५, ६ १२-१३, ७ वि० स० १७७३, ई० सन् १७१६ ≈ ग्रभयधम, ८ राजस्थानी देवनागरी, १० यह राजस्थानी का महत्वपूर्ण ग्रथ है। इसम अजमेर के शासक चौहान वीसलदेव का इतिवृत ग्रकित है।

श्री गणेशाय नम

गवरि का नद त्रिभुवन सार, नादभेदई थारड उदर मझार
एक दत उमुणि झलहलइ, मूसका वाहण तिलक सिंदूर,
कर जोडी नरपति भणइ जाणि करि राहणी ज्यू तावउ सूर ॥१॥

रचनाकाल के बारे मे लिखा है[2] —

सवत सहस ततहतरड जाणि, नाल्हकवी सर सिरसईय वाणि,
गुण गुथा चउहाण का, सुक्ल पख पचमी सावण मास
रोहिणी नक्षत्र सोहामणउ, सुदिन गिणीजो इमी जोडिउ रास ॥६०॥

पुष्पिका—

"इति श्री वीसलदेव चउहाण रा मती रास पूण समाप्त ॥ सवत १७७३ वर्षे मीती कात्ती वदि ११ दिने वार अदीत पूरी लीयी तीज रास री चोमासे म लीपी प० श्री महिमासारजी तत् शिष्य अभय धम लिपत ॥ वाचे भणे गुणे तिन ने वदना धरम लाभ ॥ श्री श्री श्री ।"

प्रस्तुत ग्रथ एक ही व्यक्ति के हाथ से लिखा गया है। लिपि सुवाच्य है। पत्र सब खुल हैं, प्रत्येक पत्र पर पत्र सख्या ग्रकित है।

## १४९ ग्रजीतोदय

१ ग्रजातोदय (भट्ट जगजीवन), २ पु० प्र०, ३ ४९४ (सस्कृत सूची), ४ १३×२७.४ सेमी०, ५ ३१२, ६ ८, ७ १९ वीं शताब्दी का मध्य, ८ ग्रज्ञात ९ सस्कृत, देवनागरी, १० इस वृहदाकार ग्रथ मे जाधपुर के

---

१ प्रकाशित नागरी प्रचारी सभा।
२ रचनाकाल के बारे म इतिहासकारो म मतभेद है देखें राजस्थानी श०० कोश प्रथम खण्ड पृ० ६४-१००।

महाराजा अजीतसिंह के जीवनकाल की सम्पूर्ण ऐतिहासिक घटनाओं का विस्तृत विवरण दिया गया है।

प्रारम्भ—

श्री नाथायनमः श्री सारमेवदता ॥ शार्दूल विक्रीडित छंद ॥ प्रोधन्नूतन यौवनान्वितमया, पृक्त सत्य राधया।

श्री कृष्ण ज्जलद छवि कम्पापाङगच्छटा मज्जुल।

वृन्दारण्यनिकुंज धाम निरत गोपीगणाराधित ॥१॥

अन्तिम भाग व पुष्पिका—

तत्रोषित्वा त्रिरात्रं तदनु समधि गम्यैव राधारम्यकुण्ड स्नात्वा

गोवर्धनाद्रि विधि वदपि तथा पन्य दिल्लो भगात्समगात् ॥४०॥

"इति श्री मद जितोदय महाकाव्य भट्ट जगजीवनि कृते मय नृपोद्वाहो नाम द्वा त्रिंशत्तम सर्ग ३२ समाप्तोयम्।"

यह एक वृहदाकार ग्रंथ एक ही व्यक्ति द्वारा लिखा गया है, लिखावट साफ सुथरी है। प्रत्येक पत्र पर पत्र सख्या अंकित है। पत्र सब खुले हैं तथा काफी जीर्ण हैं। घटनाओं के विस्तृत वर्णन होने तथा ग्रंथ उक्त महाराजा के समय में ही लिखे जाने से तत्कालीन इतिहास अध्ययन के लियेतथा उस युग की मान्यताओं, विचारधाराओं एवं संस्कारों को समझने हेतु उपयोगी है। रेऊ तथा ओझा ने अपने इतिहास में इसका उपयोग किया है। अब यह ग्रंथ महाराजा मानसिंह पुस्तक प्रकाश, जोधपुर द्वारा अंग्रेजी साराश सहित प्रकाशित कर दिया गया है। इसमे समस्त नामानुक्रमणिकाए तथा विस्तृत भूमिका भी है।

———

सातवा अध्याय

# ऐतिहासिक वहियें

## १५० महाराजा श्री अजीतसिंह के समय कपडा रा कोठार री वही

१ क्रम सख्या—१, २ वही का नाम—महाराजा श्री अजीतसिंह के समय कपडा रा कोठार री वही, ३ प्राप्ति स्थान—पु० प्र०, ४ पत्र सख्या—२८०, ५ लिपि समय—सवत् १७७७, ६ विशेष विवरण—प्रस्तुत वही मे महाराजा अजीतसिंह क काल मे कपडा के काठार एव उनकी खरीद म खच हुए रुपयो का विस्तृत विवरण है।

इस वही से उस समय म प्रचलित विभिन्न वस्त्रो व कपडो के बारे मे तो जानकारी मिलती ही है, साथ ही साथ राजघरान के रीति रिवाजो विभिन्न अवसरो पर दिय जाने वाले वस्त्रो प्रसिद्ध स्थानो के कपडे रखन वाले दुकानदारो वस्त्रा को रगने वाले रगरेजो और सुनहरी (गोटा) लगान वाले कारीगरो कपडो के मूल्य कपडो के नामो, कपडा को खरीदने के लिए प्रचलित मुद्रा आदि के बारे मे भी पर्याप्त जानकारी मिलता है।

इसमे कई प्रकार के कपडो का विस्तृत विवरण आया है। पाघ कीमखाव पातिया, दुपट्टा, बाला चुदरी आसावरी, कीरमची घाघरा, काचली चोली, पाट जामा, सरेजन, बागा के रूप म उल्लेख है। मलमल, छीट मखमल लटठा रेशम आदि का कपडो के रूप मे वणन है। कोर सुनहरी गोटे का भी उल्लेख है। कपडो को नापने के लिए 'गज' का उल्लेख आया है। मुद्रा के रूप मे रुपया, आना पैसा, पाई आदि का उल्लेख है।

वस्त्र

पाघ –

इस वही मे विभिन्न प्रकार की पाघा का उल्लेख आया है, जैसे—पाघ मुक्नी, पाघ पट्टी, पाघ सफेद मुक्नी, पाघ लाल, पाघ मुलमुल, पाघ कसूमल, पाघ कोमली, पाघ छीट की पाघ ऊटठे की पाघ बादळाई आदि।

ये पाघें राजघराने के रीति रिवाजा के अनुसार विभिन्न अवसरा पर राज घराने से सम्बंधित लोगा व अन्य लोगो को बधवाई जाती थी। विवाह, सगाई वष गाठ व अन्य अनेक अवसरा पर पाघें भेंट की जाती थी। यहाँ तक कि महाराजा साहब को भी कुछ विशिष्ट व्यक्ति नजराने के रूप मे जरी की पाघ भेंट करते थे ऐसा भी उल्लेख इस वही मे आया है।

कुछ विभिन्न प्रकार की पाघा उनकी खरीद के स्थाना तथा विभिन्न अवसरा पर भेट किये जाने का उल्लेख इस प्रकार है, यथा—

१ पाघ बादळाइ सजजवा खरीद धरम चन्द ११)

पत्र सख्या—१ ए

८१" पाघ बादळाई कसुमल गुजरात सू अनोपसिंह मेलीया—

२१७॥) पाघ २६ ७॥)

१३५) पाघ १६ ८॥)

४१) पाघ ४ १०)

७४॥। –) पाघ ७ १०॥≡)

पत्र सख्या—१ ब

वष गाठ के अवसर पर पाघें भेंट करने का उल्लेख द्रष्टव्य है—

'१ पाघ बादळाई लपादार खरीद मु० जोधपुर
सामीदास नागौरी
१ कवर श्री रतनसीघजी रे वसर गाठ रा सीरपाव"

पत्र सख्या—३ ब

कुछ रस्मो पर राजघराने के कमचारिया को भी पाघें इनायत की जाती थी यथा—

५ पाघ बादळाई कसुमल वगसीस
१ जैतसिह
२ नाजर माहाराम

१ ब्यास भीखो
१ पीरागदास रोजबाई"

पत्र सख्या—४ ब

कुछ अवसरो पर किलेदार, किलेदार के सम्बधियो मनसबदार, सहीवाल (घोडा सम्हालने वाला) आदि को भी पाघें भेंट की जाती थी। विदाई के अवसर पर सेवामुक्त चौधरी को पाघ बाधकर उसका यथोचित सम्मान किया जाता था, यथा—

"१ महा सुद ५ सनवार मुकाम मेडता
पाघ १ छीट री, खरीद गुलाबचन्द
१ गाव भावी रो चौधरी धीज उतरियो
तरे सीकदार दयालदास बधाई"

पत्र सख्या—२१ ब

सम्मान के लिए राजपूतो को कपडा इनायत होता था यथा—

"९० कपडो मोजुदान श्री मोहन साहब ने इनायत हुयो तीण ९० कवर साहबा ने

१० कवर श्री अभेसिंघ जी
१० कवर श्री बखतसिंघ जी
१० कवर श्री आनदसिंघ जी
१० कवर श्री जोरसिंघ जी
१० कवर श्री रायसिंघ जी
१० कवर श्री परतापसिंघ जी
१० कवर श्री रतनसिंघ जी
१० कवर श्री रूपसिंघ जी
१० कवर श्री सुलतानसिंघ जी

पत्र सख्या—२२ ब

कीमखाब –

बही मे कीमखाब वस्त्र का भी उल्लेख है। यह कीमती वस्त्र होता था और किसी विशेष अवसर पर विशिष्ट व्यक्तियो को इनायत किया जाता था। एक उदाहरण द्रष्टव्य है, यथा—

बालाबंदी साफा (चुंदडी) का उल्लेख द्रष्टव्य है—

"१ बालाबंदी चीरमजो बेलदार

वग सीरपाव राव खीवसी राजा रो

१ तोर रावल बुधसीध जेसलमेर रे मेलावो' पत्र सख्या—७६ अ

दुपट्टा –

किसी विशेष खुशी के अवसर पर दुपट्टा इनायत किया जाता था ये कई प्रकार के होते थे, जैसे—जरी का दुपट्टा, कसुमल दुपट्टा, दुसालो आदि। जरी के दुपट्टे का एक उदाहरण द्रष्टव्य है—

"२ मगसर सुद ३ ब्रसपतवार मुकाम मेडता

२ दुपटा जरी श्री हजूर मगाया

१ दुपटो १ चीगणाखाती श्री दुपटा

१ गावणीया ने इनायत

१ नदलाल ने भाव रो इनायत" पत्र सख्या—१०८ ग्र

वर्ष गाठ के अवसर पर कपडे वितरित किये जाते थे, यथा—

"१ आसावरी चीरमची कसूमल वग

खरीद करमचंद गज ६।≡ ६२।।।≡

२४।)

१ कवर श्री रायसीघ रे बरसगाठ रा वागा ने" पत्र सख्या—८३ अ

वर्ष गाठ पर वागा भी भेंट किया जाता था, यथा—

१२।। कवर श्री ग्रानदसीघजी रे वागो १ पत्र सख्या—८८ अ

यही मे लहगा व साफो का उल्लेख द्रष्टव्य है—

४६ खालसा री बकारण ४६ अरगीया

४६ घाधरा ४६ फेटीया पत्र सख्या—४५ ब

उस समय बादलाई साडी का प्रचलन था, यथा—

४ वादलाई साडी

२ राजाजी रे बहण ने

१ साडी रूपेदार

१ साडी मेहताबी पत्र सख्या—१०४ ग्र

यही मे काचली, कुरती आदि का भी यथास्थान उल्लेख है।

"कीमखाव खरच—
६ सहेलीया ने, नग १
२) पडदायतीया ने, नग १"

पत्र सख्या—४५ ब

कमठे के काम करने वाले गजधरो को भी कपडा भेंट किये जाने का उल्लेख द्रष्टव्य है—

"मगसर सुद ६ जुगल कीरमची बग
१ अमीन ने
१ गजधर केसा ने
१ गजधर आफाय ने" पत्र सख्या—४८ ब

**पोतिया** –

इसमे पोतियों (साफो) का भी उल्लेख है। पोतिये कई तरह के होते थे, जैसे—पोतिया लछेनार, पोतिया गुजराती, पोतिया कसुमल, पोतिया कीरमची, पोतिया जरीबेल, पोतिया रेशमी लाल बेलदार आदि। पोतिया के खरीदने का उल्लेख द्रष्टव्य है—

"१०४ पोतीया खरीद गुजरात भग, अनोपसीघजी मेलीया
२ पोतीया लछेदार
५६॥) पोतीयो) १ गज ५
४८) पोतीयो १ गज ५" पत्र सख्या—५५ अ

पोतिये इनायत किये जाने का जिक्र इस प्रकार है, यथा—
"पोतीये इनायत
१ सावण वद ४ मुकाम जोधपुर
१ पोतीयो कसुबल बग सीरपाव ४०
अजबसीघ रे सीरपाव
१ नाजर अणदराम ने ईनायत" पत्र सख्या—५८ ब

रेशमी पोतिया व उसकी कीमत का उल्लेख द्रष्टव्य है—
'आसोज सुद १२ मुकाम मण्डोवर
२ बग खरीद सोमीदास
२ पोतीया रेशमी लाल
बेलदार ३॥)" पत्र सख्या—७४ अ

बालाबन्दी साफा (चुन्दडी) का उल्लेख द्रष्टव्य है—

"१ बालायन्दी कोरमजी बेलदार
बग सीरपाव राव सीवसी राजा रो
१ तोर रावल बुधसीध जेसलमेर रे मेलावो" पत्र सख्या—७६ अ

दुपट्टा –

किसी विशेष खुशी के अवसर पर दुपट्टा इनायत किया जाता था ये कई प्रकार के होते थे, जैसे—जरी का दुपट्टा, कसुमल दुपट्टा, दुसालो आदि। जरी के दुपट्टे का एक उदाहरण द्रष्टव्य है—

"२ मगसर सुद ३ ब्रसपतवार मुकाम मेडता
२ दुपटा जरी श्री हजूर मगाया
१ दुपटो १ चीगणालानी श्री दुपटा
१ गावणीया ने इनायत
१ नदलाल ने भाव रो इनायत" पत्र सख्या—१०८ अ

वर्ष गाठ के अवसर पर कपड वितरित किये जाते थे, यथा—

"१ आसावरी कीरमची कसुमल बग
खरीद करमचन्द गज ६। ≡ ६२॥। ≡
२४।)
१ कवर श्री रायसीघ रे बरसगाठ रा वागा ने" पत्र सख्या—८३ अ

वर्ष गाठ पर वागा भी भेंट किया जाता था, यथा—

१२॥ कवर श्री आनदसीघजी रे वागा १ पत्र सख्या—८८ अ

बही मे लहगा व साफो का उल्लेख द्रष्टव्य है—

४६ खालसा री बकारण ४६ अरगोया
४६ घाघरा ४६ फेटीया पत्र सख्या—४५ ब

उस समय बादलाई साडी का प्रचलन था, यथा—

४ बादलाई साडी
२ राजाजी रे बहण ने
१ साडी रुपेदार
१ साडी महताबी पत्र सख्या—१०४ अ

बही मे काचली, कुरती आदि का भी यथास्थान उल्लेख है।

कपडे

मलमल –

बही म दो रगो की मल्मल का उल्लेख आया है ।

१ मलमल कसुमल

२ मलमल सफेद

बही मे कसुमल का उल्लेख इस प्रकार है—

'७। मलमल १ कसुमल गज १५॥ =

बर ॥ ☰ ॥

७॥ कवर श्री आनदसीघजी रे दूपटा जरी सेद-

नोमा आणे वरस गाठ रा बागा का ७॥ दाम ६ ☰ पत्र सख्या—६४ ब

राजघराने की तरफ से छोटे इनायत करने के लिए खरीदी जाती थी। बही म विभिन्न प्रकार की छीटो का उल्लेख आया है। कुछ छीटो के नाम इस प्रकार है—केसरिया छीट मोलाखी छीट, लाल छीट, सफेद छीट, सुदामी छीट, बदरी छीट, गुजराती छीट, मुलतानी छीट, बिदामी छीट, गुलाबी छीट आदि-आदि। इनमे मुलतानी छीट प्रसिद्ध थी।

बही के अनुसार छीट इनायत किये जाने का उदाहरण द्रष्टव्य है—

"१ छीट पो केसरिया

२ दफ्तरी देवराज बीकानेर रा ने इनायत

वग अमीनन १५॥ =)" पत्र सख्या—१५४ ब

इस बही मे मखमल का भी उल्लेख है। यह ठाकुरजी के सिंहासन को सजाने के लिए, तलवार की म्यान पर लगाने के लिए घासिये तथा रजाइया बनाने के लिए, बठने की जाजम बनाने के लिए काम मे ली जाती थी।

ठाकुरजी (कृष्ण भगवान) के सिंहासन को सजाने के लिए मखमल काम मे ली जाती थी यथा—

"५॥ श्री ठाकुर जी रे सिंघासण रे

५॥ मुखमल कासानी

२॥। देवजुलणी इग्यारस री डोलोरी , पत्र सख्या १६६ अ

वषगाठ के अवसर पर ब्राह्मणो, ढोलियो वेश्याओ, गरीबो आदि को कपडा इनायत किये जाने का उल्लेख भी इस बही मे है।

कपडो को नापने के लिए 'गज" का उपयोग किया जाता था।

मुद्रा मे रुपयो, आनो, पैसो एव पाइयो का प्रयोग होता था।

इस वही से विभिन्न प्रकार के कपडो के महत्व के बारे मे जानकारी है, इसके साथ ही राजघरान के रीति रिवाजो से हम राजस्थानी सस्कृति के वशिष्टय को भी जान सकते है।

## १५१ महाराजा तखतसिंह री राणी राणावत रै मंदिर तालके री वही

१ सग्रह क्रम सख्या—५१६, २ वही का नाम—महाराजा तखतसिंह री राणी राणावत रै मदिर तालके री वही ३ प्राप्ति स्थान—पु० प्र० ४ पत्र सख्या—५६४, ५ लिपि समय—वि० सवत् १६२६, ५ विशेष विवरण—प्रस्तुत वही मे महाराजा तखतसिंह की रानी राणावत द्वारा मन्दिरो मे भेजी गई सामग्री का विवरण दिया गया है। यत्र-तत्र ब्राह्मण भोज का भी उल्लेख है। मन्दिरो मे भेजी गई सामग्री एव ब्राह्मण भोज पर खर्च हुए रुपयो का वर्णन मुख्य रूप से हुआ है।

इस वही से प्रतीत होता है कि राणावत रानी ने अपने गृहस्थ जीवन के साथ साथ धार्मिक जीवन मे भी रूची ली है। समय समय पर मन्दिरो मे पुजापा, कपडे, आभूषण व अन्य सामग्री भेजने एव ब्राह्मणो का भोजन करवाने से प्रतीत है कि राणावत रानी ने धर्म पुण्य मे विशेष ध्यान दिया है।

इस वही मे विभिन्न देवी देवताओ के मन्दिरो म विभिन्न अवसरो पर भेजी गई सामग्री भेंट किये गये रुपये आदि का पर्याप्त आलेख है—

फागण मास में—

१) मादैवजी गढ ऊपर राजसाल मे वीराजे तीणारे सीवरात री भेंट रो दीयो, बद ६

१-)॥। मादव जी श्री पारर्थेश्वर री पुजन ताई' पत्र सख्या—१ ब

वही म शरद पूर्णिमा के अवसर पर मन्दिरों मे भेंट किये रुपयो का आलेख दृष्टव्य है—

"१) आसोज रा मास म सुद १५ श्री नाथजी गढ ऊपर राजसाल मे वीराजे तीणारे सरद पुनमरा रा उछव री भेंट रो

१) गढ ऊपर उछव रो दीयो" पत्र सख्या—५ अ

मन्दिरो मे भेजी जाने वाली पोशाको का वर्णन भी आया है। वही मे पोशाको की सिलाई का वर्णन इस प्रकार है यथा—

"॥) पोसाया सोवाई तीणरो मुकरदे रुपयो ॥) दीयो हस्ते सेवग पुनीयो
पाशाको पर कोर गोटा भी लगाया जाता था, यथा—

'कपड़ो ने कोर गोटो लयो कपड़ा रा कोठार ऊ" पत्र संख्या—५ म

पुजारी ब्राह्मणो को भेंट के रुपये दिये जाने का उल्लेख भी है—

२) भादवा मे सुद ३ गाजी श्री चुतरभुज जी महते बीराजे तीणारे सेवग पईतरा भागसरा पईतरा ने रासीयो प्रसाद लेने भायो तीणा ने भेंट रा २) हस्ते सेवगा" पत्र संख्या—१५ ब

बही मे मन्दिरो मे पुजापे की सामग्री मिठाई, देवी-देवताओं के आभूषण, वस्त्र, कपड़े आदि भेजने का यथा स्थान उल्लेख है। इसमे विभिन्न उत्सवों, पर्वों व त्योहारों की भी जानकारी मिलती है। इन उत्सवो एव पर्वों पर राजघराने मे सम्पन्न किये जाने वाले विभिन्न धार्मिक रीति रिवाजो के बारे मे भी उल्लेख हुआ है।

बही म नवरात्रि के पव पर रुपया की भेंट तथा मिठाई खरीद का उल्लेख आया है, यथा—

१।।।)। मीगसर रा माम मे भामोजी नवरता री थापना रे होम तानुके मीठाई खरीद कदोई कनीराम री तीणरा सुद ३" पत्र संख्या—१६ म

वैशाख माह म देवी दुरगा की स्थापना का पाठ किया गया। उसम खच हुए रुपयो का वर्णन इस प्रकार है—

२) जोसी बालकीसन दुरगाजी रो पाठ कीयो ताई तीणारे रोजगार पैटीया दीया हस्ते सुद वद १०

☰)। नीरम जळ रा कळस मगाया" पत्र संख्या—२१ म

सूय भगवान के स्नान मे खच हुए रुपया का विरण द्रष्टव्य है—

१।)।।। श्री लालजी मामवा री तरफ सु श्री सुरजजी रो दान करायो, मीती वद १४ तीण तालुके

।।।)।।। वद १४ मे

।।) हेम री टीकडी १ नग सुनार अमरचन्द री तीण री

।) वय सुपारी सुनार अमरचन्द री

१।) चनएा सुपेद खरीद तीणरी

२१।। ≈) अन रा कोठार सु चावल घी सीर
७।) ७

। कपडा रे कोठार सु लगे गज ॥ –)

इसी तरह से मगलजी, सुखाजी, कँवजी, सनीसरजी, राहाजी आदि की दान की सामग्री भी दान मे देने का वर्णन है।

यही तत्कालीन धार्मिक मान्यताओ, खाद्य सामग्री, रीति रिवाज आदि की दृष्टि से उपयोगी है।

## १५२. महाराजा तख्तसिंह री राणी राणावत री बहिन रे विवाह री वही

१ सग्रह क्रम सख्या—७३७, २ वही का नाम—महाराजा तख्तसिंह री राणी राणावत री बहिन रे विवाह री वही, ३ प्राप्ति स्थान—पु० प्र०, ४ पत्र सख्या—४५, ६ लिपि समय—वि० स० १९२४ फाल्गुन वद ८, ६ विशेष विवरण—महाराजा तख्तसिंह की रानी राणावत (झालामण्ड) की बहिन प्रताप कुँवर के विवाह के अवसर पर राणावत रानी ने राजघराने की ओर से विवाह की सम्पूर्ण सामग्री भेजी। आलोच्य वही मे भेजी गई वैवाहिक सामग्री के विस्तृत विवरण के साथ विवाह की सामग्री म खर्च हुए रुपया का उल्लेख है।

रानिया अपनी बहिनो के विवाह म राजघरान की ओर से सम्पूर्ण वैवाहिक सामग्री भेजती थी। ऐसा उल्लेख इस वही मे है।

वही के अनुसार विवाह के अवसर पर प्रीतिभोज की सामग्री, आभूषण, वस्त्र व दहेज का अन्य सामान भेजा गया।

प्रीतिभोज मे भेजी गई सामग्री का एक उदाहरण द्रष्टव्य है—

"फाल्गुन वद ७
१३ आटा रा थेला
१ बेसण रा थेला रो कठा मेली ने आयो
१ लूण रो थेलो
१ चीणा री दाळ रो थेलो
१ मीरचा लाल रो थेलो सीलीयो आयो" पत्र सख्या—२ ब

राजघराने की ओर से दहेज के निम्न बर्तन व अन्य वस्तुए भेजे गये—कळस, थरी, परात, थाल, कटोरदान लोटा, कासी के बाटके, थरी, झारा, दूकनिया, थालिया, कुडचिया, चरु, कुडी, लोटा, दीवडा, प्यालो, चालणी, चूला, तवा, बाजोट, डोरिया, चौपटा आदि।

सरकार की गाडी मे भेजे गये वस्त्रो का उल्लेख इस प्रकार है, यथा—

"८ दुपटा केसरिया चोलीदार
१ दुपटो कसुमल कीरण जवारा रो

२ साटिया २ कसुमल
१ दुपटो सीयादार जालो रा लपो जवारा रो
१ पाचनो कसुमल कबीयादार गोटा रो
१ चमरी १ मोन री छापा री गोटा रो
२ मदी पागा २
१ लवोर नवरी १ हलकी लवोर टेसी
२ दुपटो कसुमल सीनगाप हलको
१ १
१२ पेच केसरिया २ २ सुफेद ५ गुलाबी
४ ३
६ चुदडिया नग वतीर रा छापा री पत्र सख्या—४ म

झालामण्ड भेजे जाने वाले कुछ दहेज के बिस्तरों का उल्लेख इस प्रकार है, यथा—

"१ बीटो १ मे पथरणो वगैर डोरा सुधा
१ पथरणो खुमखी मीसरू रो हासीया रो खोळी सूधो
१ रजाई १ कसुमल खोळ सुधो" पत्र सख्या—१२ म

इनके अतिरिक्त जाजम, चानणीया पडदा आदि भी भेजे गये।

बही म झालामण्ड व अन्य गावो से आई जीनस का भी उल्लेख है।

राणावत रानी की ओर स अपनी बहिन की शादी म पर्याप्त वैवाहिक सामग्री भेजी गई। इस प्रकार वैवाहिक सामग्री भेजना राजघराने की परम्परा रही है।

## १५३ महाराजा तख्तसिंह री रानी राणावत री कमठा री बही

१ सग्रह क्रम सख्या—७८४, २ बही का नाम—महाराजा तख्तसिंह री रानी राणावत री कमठा री बही ३ प्राप्ति स्थान—पु० प्र०, ४ पत्र सख्या—८१ ५ लिपि समय—१६१७ स १६१८, ६ विशेष विवरण—प्रस्तुत बही म महाराजा तख्तसिंह की रानी राणावत ने गोल मे नया नोहरा (परिचारिकाओ के रहने का स्थान) बनवाया उसके कमठे का विवरण दिया गया है। इसम कमठे के उपयोग मे ली गई सामग्री का मूल्य, कारीगरो व मजदूरो की मजदूरी, चूना, पत्थर, इंधन व कमठे की अन्य सामग्री का भी यथास्थान उल्लेख मिलता है।

बही मे मजदूरो को दी जाने वाली मजदूरी, कमठे मे काम आने वाली सामग्री का पर्याप्त उल्लेख है। मूंगीया नपवाने (छत पर कंकरी बिछवाने का नाप) को मजदूरो को जो मजदूरी दी गई उसका उल्लेख द्रष्टव्य है—

"४॥= मूंगीयो नपायो भादवा वद २
१ माली गीरदारी छब्रोलियो ४
१ माली सीरामो सुधार छवोलिया ४
। माली बीरदीयो छवोलियो १॥
१॥ माली जोरा री वऊ छबालियो ६
।॥ मालण ऊमेदी छबोलियो ३

१८॥ पत्र सख्या—१३ ब

छत कूटने वाले मजदूरो को उस समय प्रतिदिन एक आना व कुछ पैसे मिलते थे। इसका प्रमाण बही मे इस प्रकार ज्ञात होता है, यथा—

सावण सुद १४ छात कूटे तीणा ने हीसाब दीनो
१४) सगस १४ सावण सुद १४
१) सीताराम जोदा रो
१) मगनो भीया रो
× × × × × ×
१) चदो माला रो
१) फकीरो नानग रो
१) मोयतो मुला रो
१) छोगो लखा रो
१) रामबगस मोतीलाल रो" पत्र सख्या—१० ब

बही मे पत्थरो की घडवाई की मजदूरी का भी उल्लेख है यथा—

"चैत मे भाठो घडीयोडो
१३।। कडाऊ ईक्‌रवा घडीयोडा
५ वद ६ लबा गज ५॥ चोडा गज ॥ जाडा २
६॥ सुद १५ लबा गज १२॥ चोडा गज ॥ जाडा २

१३॥ पत्र सख्या—१ म

वही में कंकरी, मुरड, चूना, खड्डी आदि का उल्लेख है। मट्टी को पकाने के लिए छाणें (गोबर का ईंधन) उपयोग में लिये जाते थे।

वही के अनुसार पौन चमालीस रुपये में सत्तर छीणें (पटियें) आती थी, यथा—

४३।।।) छीणा नग ७० मेलो कौंमरा दासा मोरी ऊपर

६७ २ १ पत्र संख्या—७ ब

वही में चुनगरा को प्रतिदिन सवा रुपया मजदूरी के दिये जाने का उल्लेख है, यथा—

"चुनारा री हाजरी

अबदुल पीरखास रो

५ वद १४ वद ७ वद १ वद २ वद ३ वद ५

१। १। १। १। ० १।

पत्र संख्या—३१ ब

10978
9।4।92.

तत्कालीन समय में पत्थर का मूल्य इस प्रकार था, यथा—

मेमदा री खान रो भाटो अणघड

=) चोको १ आयो

=।।) नाल री मोरी री मवलीया २ नीचगी लबो गज ३ जाडो गज १ चवडो गज ।।

× × × × × ×

२१।।। ≡) छीणा नग ४५ अणघडमोडी

।।। ≡) नाल री मोरी री छीणा नग ३" पत्र संख्या—७२ ब

इस बही में कमठे की सामग्री का अच्छा उल्लेख है। कमठे का काम करने वाले मजदूरा, कारीगरा, पानी लाने वाला की मजदूरी के साथ साथ कमठे के उपयोग मे लिये जाने वाले पत्थर, चूना, कंकरी मुरड, खड्डी, छीणा आदि के मूल्यों के बारे में भी पर्याप्त जानकारी मिलती है। साथ ही रानियों की स्थापत्य कला में रूचि का भी आभास होता है।

## १५४ महाराजा तख्तसिंह री रानी राणावत रे आभूषणों री बही

१ संग्रह क्रम संख्या—७५२, २ बही का नाम—महाराजा तख्तसिंह री रानी राणावत रे आभूषणों री बही, ३. प्राप्ति स्थान—पु० प्र०, ४ पत्र संख्या—७८, ५ लिपि समय—वि० संवत् १९११, ६ विशेष विवरण—प्रस्तुत

बही मे महाराजा तखतसिंह की रानी राणावत के आभूषणो के उल्लेख के साथ-साथ इन पर खर्च हुए रुपयो का विवरण है। इसमे आभूषणो के प्रकार एव उन्हे बनाने वाले सुनारो की मजदूरी उनके मूल्यो आदि के बारे मे भी जानकारी मिलती है।

बही मे कई प्रकार के आभूषणो का उल्लेख हुआ है जैसे —वाळिया, काटा, बेल, कडिया, पन्ने की मिण डोरा, मुजबन्द बीटिया मोतियो की लडे टोटिया, झूमरा, जुटणो की जोडिया, मोतिया का चोवडा, पन्नो की चुनिया, थेकडा, कातरियो की जोडिया, दावणा, काना की साकली टिक्यिा सिंगोडा चूम्पा, मोतिया हीरो की कठियें, बाजुबन्द, गुन्दा की जोडी चाकिया छल्ले, कडे सोने के फूल, टोडा, काठला, कगन, टुसी, सावळी, मादलिया साकलो की मोगरी तीमणिया, सोने की लडें आदि।

सोने के आभूषणो मे हीरे जवाहर व मोतिया के व कई प्रकार के रगो के नग जडे जाते थे ऐसा उल्लेख भी बही मे है।

बही उल्लिखित जुटणो की जोडी मे मोती जडाये एव जडने वालो की मजदूरी दी, उसका उल्लेख द्रष्टव्य है—

"१२।॥ –)। जुटणारी जोडी १ जडाव मीना रा काम री मोतीमादार जपर मे १६११ रा बरस मे असवारी गगा जी पधारी तरे पाछा आवता नवी कराई तीण मे माती पुवाया तीण नग मीना रा तारा रा लगाया मेनतरा

११। = )। असल मीना रा तारा रा लागा तीण रा

१।।) मेनत मोती पुवाया तीण री सुनार अमरा ने पत्र सख्या—८ अ

हाथी दात के मूठिया पर सोने का काम होता था। बही मे मूठिया पर सोने की खोली चढाने का उल्लेख है।

सोने के फूल लोक देवी-देवताओ के नाम के राजघराने के लोग गले मे धारण करते थे, यथा—

"रामदेवजी रो फूल १ नवो करायो काती सुद १०" पत्र सख्या—२१ ब

उस समय एक सोने की चोकी की घडाई की मेहनत बही के अनुसार निम्न-लिखित दी जाती थी—

॥)॥ चोकी १ पत्र सख्या—३२ अ

सोने के आभूषण बनाने वाले सुनारो को मेहनत की दी जाने वाली मुद्रा का उल्लेख भी हुआ है। एक सोने की चोकी व आदलिया बनाने वाले सुनार को छ आने की मजदूरी मिलती थी।

वही के अनुसार एक साने के तिमणिये की घडाई के बारह आन दिये जाते थे। यह उल्लेख दृष्टव्य है—

३ =) आसाज मे तीमणियो १ नवो करायो सु जडायो जडीया अगरचद करन तीण रा दीया आसाज वद १

१॥ =) कुनण मोती ॥ " रती १॥

।) पुखराज १ पीरो जगे १

॥) चुनीया आगली ३ नवो २ खरीद तीण रा

॥।) मेनतरा

———

३ = पत्र सख्या—४३ ब

उस समय बनने वाले सोने के आभूषणो के प्रकार के वार म विस्तृत जानकारी तो मिलती ही है साथ ही साथ उन पर मोती, जवाहर मीना की जडाई का काम एव आभूषण बनान वाले सुनारो की मजदूरी पन्ने मोती मीना जवाहर आदि जडने वाले जोहरियो की मजदूरी आदि के बारे मे भी पर्याप्त उल्लेख है।

## १५५ महाराजा तखतसिंह के पुत्र माधोसिंह रे जन्मोत्सव री वही

१ सग्रह क्रम सख्या—७७४, २ वही का नाम—महाराजा तख्तसिंह रे पुत्र माधोसिंह र जन्मोत्सव री वही, ३ प्राप्ति स्थान—पु० प्र० ४ पत्र सख्या—१६, ५ लिपि समय—वि० सवत् १६१३ आपाढ सुद १३, ६ विशेष विवरण—प्रस्तुत वही मे महाराजा तख्तसिंह के पुत्र माधोसिंह के जन्म के दस दिन पश्चात् मनाये जाने वाले दसोटण नामक उत्सव पर बटवाई गई लापसी (गेहूँ के दलिये से बनाया जाने वाला मारवाड का मिष्ठान) पर खच हुए रुपयो का उल्लेख है।

जन्मोत्सव —

राजघराने मे राजकुमारा के जन्म पर विशेष उत्सव मनाये जाते थे। यहाँ राजकुमार के जन्म के दस दिन पश्चात् लापसी बटवा कर खुशी मनाने की परम्परा रही है। यह लापसी देवस्थाना, थडा, पितरा के स्मारको, सतिया के स्मारको रानियों, पडदायतो राजकुमारिया सामन्त परिवारा डावडियो (दासिया) नौकर-चाकर व नौकरा को बाटी जाती थी।

वही मे इस अवसर पर बटवाई गई लापसी का उल्लेख इस प्रकार है—

देवस्थानो पर भेजी गई लापसी का उल्लेख द्रष्टव्य है—

निम्नलिखित देवी-देवताओं में लापसी भेंट चढ़ाई गई—

देवी नागणेची जी, देवी चावण्डा जी देवी हिंगलाज जी, श्री ज्वालामुखी जी, श्री सटियाल जी, गणेश जी, महादेव जी पच देवता मगार क भेरजी, काला-गोरा भेरूजी, गुसाईजी, गागाजी रामदेव जी मच्छीनाथ जी आदि।

यहा पर भेजी गई लापसी का उल्लेख इस प्रकार है, यथा—

"यहा नग—

श्री प्रतीतसिंघ जी, हस्ते—परभूदास री बऊ २

श्री अमरसिंघ जी, हस्ते—रावताणी १

श्री प्रतापसिंघ जी, हस्ते—रावताणी १" पत्र सख्या—१ ब

जनानी ड्योढ़ी म भेजी गई लापसी का उल्लेख द्रष्टव्य है—

"राज साल म

दादाजी श्री देवडी जी सा १

हस्ते पुगता री बऊ १

दादी जी श्री चूवाण जी सा १

हस्ते पुगता री बऊ

दादी जी श्री माई भटियाणी १

हस्ते पुगता री बऊ" पत्र सख्या—४ ब

पितरा (जन धारणा के अनुसार परिवार में मृत व्यक्ति जो देव योनि मे चले जाते हैं) के थाना पर भी लापसी भेजी गई, यथा—

"पीतर जेतसिंघ जी १

पीतर जोरावरसिंघ जी

हस्ते सोलकी सुपार दोईतारी बऊ १

मायर पीतर जी

हस्ते मुथरा—१" पत्र सख्या—४ ब

रानियों को भेजी गई लापसी के थालो का उल्लेख द्रष्टव्य है—

"श्री मेला सायबा

श्री वडा राणावत जी सा ४

हस्ते मुमल

श्री वडा भटीयाणी जी सा १

हस्ते वदु बाई जी सारी

श्री चावडी जी सा १" पत्र सख्या—५ ब

महाराजा को नजराना उनके सामन्त निकट सम्बन्धी ठाकुर पडदायतें, नौकर एव रानिया को महाराजा की पडदायते, निकट सम्बन्धी एव दीवान आदि दिया करते थे। राजकुमारो व राजकुमारियो को भी उनकी वर्ष गाठ एव विवाह पर नजर दी जाती थी।

महाराजा तख्तसिंह के समय हुई निछरावल का विवरण अग्र लिखित पंक्तियो मे द्रष्टव्य है।

महाराजा तख्तसिंह की रानी भटियाणी को निछरावळ हुए रुपया का विवरण इस प्रकार है, यथा—

"वीगत नीजर नोछावर री—

४७)) १३५५) श्री माजी सायबा रा थी हजूर सायबा रे

नीछरावल कीया सुने बाकी रया सु—

४)) १३८) माजी श्री वडा भटियाणी जी सा

आया १ ——————बाकी

————१———१

४)) १०८) तीवारा रा———१०)) ५५२)

आया—— ————बाकी

तीवारा रा वरस १ मे तीवार ४ हुव सु ५०४)

१४) दसरावा रा १४) दीवाली रा

१४)

१४) होली रा २८) वरसगाठ रा पत्र सख्या—१ अ

इसी तरह पर्वों पर निछरावळ हुए रुपया का विवरण इस प्रकार है—

४)) ५०) बछ वारस रा ओगडा रा ईगसग १०)) ८२)

सवत् १९०१ रा लगाई १९०८ रा सुधा—

बरस ८ रा गन ८)) १४) लेख सुधा—

१५)) ११२) सु आया तथा बाकी मे आया— पत्र सख्या—अ

विभिन्न अवसरो पर महाराजा तख्तसिंह को दिये गये नजराने का विवरण द्रष्टव्य है—

"२८) सवत् १९०० बरस रा आया

७) काती सुद ९ अँमदनगर सु पधारीया तरे माय मुजरो करण मे पधारीया तरे कीया सु

मरदानी ड्योढी में लापसी निम्न व्यक्तियों को भेजी गई—
"मरदानी ढोढी हस्ते
दीवाण १
खानसामा १
१ ढोढीदार सेसकरण
१ खजाना रा ओदेदार पत्र सख्या—१४ अ

वही मे कमीणो (ढोली नगारची, पिंजारे, रगरेज सुथार आदि) को भी लापसी बाटने का यथा स्थान उल्लेख आया है।

सरकारी नौकरो को लापसी बाटी गई, यथा—
१ कामदार
१ चाधरी उत्तमचन्द मनछाराम २ १ १
१ पनयालियो जेतराम—१—
चोपडो जीतमल—१ पत्र सख्या—१८ ब

जोधपुर राजघराने मे बच्चे के जन्मोत्सव के समय किस प्रकार रस्मो का आयोजन किया जाता था, इस विषय पर अच्छा प्रकाश पडा है।

## १५६ महाराजा तख्तसिंह रे नजर निछरावल री वही

१ सग्रह क्रम सख्या—८२६, २ वही का नाम—महाराजा तख्तसिंह रे नजर निछरावल री वही, ३ प्राप्ति स्थान—पु० प्र०, ४ पत्र सख्या—१३१ ५ लिपि समय—वि० सवत् १६०० के कार्तिक मास से १६२७ तक, ६ विशेष विवरण—इस वही मे महाराजा तख्तसिंह के समय हुई नजर निछरावळ का विवरण दिया गया है।

निछरावल –

राजघराने की एक परम्परा के अनुसार राजाओ, रानियो, राजकुमारो, राजकुमारियां आदि को महत्वपूर्ण अवसरो पर दी जाने वाली रुपयो की भेंट (नजराना) कहलाती थी। उनका विशिष्ट सम्मान करने के लिए निछरावल भी की जाती थी (यह राशि नौकरो को बाट दी जाती थी)। यह विभिन्न अवसरो पर दी जाती थी जसे—दीपावली, दशहरा, होली, वषगाठ, विवाह, पव, राजतिलक, युद्ध में जाते समय, युद्ध से लौटते समय, दुश्मन को पराजित करने के उपलक्ष मे तीर्थ यात्रा जाने पर, किसी प्रमुख स्थान पर जाने पर, किसी विशिष्ट खुशी पर आदि।

महाराजा को नजराना उनके सामन्त निकट सम्बन्धी ठाकुर पडदायतें, नौकर एव रानियो को महाराजा की पडदायते निकट सम्बन्धी एव दीवान आदि दिया करते थे। राजकुमारा व राजकुमारियो को भी उनकी वर्ष गाठ एव विवाह पर नजर दी जाती थी।

महाराजा तख्तसिंह के समय हुई निछरावल का विवरण अग्र लिखित पंक्तियो मे द्रष्टव्य है।

महाराजा तख्तसिंह की रानी भटियाणी को निछरावळ हुए रुपया का विवरण इस प्रकार है, यथा—

"थीगत नीजर नोछावर री—
४७)) १३५५) श्री माजी सायबा रा श्री हजूर सायबा रे
नीछरावल कीया सुने बाकी रया सु—
४)) १३८) माजी श्री वडा भटियाणी जी सा
आया १ ————————बाकी
————१————१
४)) १०८) तीवारा रा————१०)) ५५२)
आया————————बाकी
तीवारा रा बरस १ मे तीवार ४ हुव सु ५०४)
१४) दसरावा रा १४) दीवाली रा
१४)
१४) होली रा २८) वरसगाठ रा पत्र सख्या—१ अ

इसी तरह पर्वों पर निछरावळ हुए रुपयो का विवरण इस प्रकार है—
४)) ५०) बछ बारस रा आगडा रा ईगसग १०)) ८२)
सवत् १६०१ रा लगाई १६०८ रा सुधा—
बरस ८ रा गन ८)) १४) लेख सुधा—
१५)) ११२) सु आया तथा बाकी मे आया— पत्र सख्या—अ

विभिन्न अवसरो पर महाराजा तख्तसिंह को दिये गये नजराने का विवरण द्रष्टव्य है—

"२८) सवत् १६०० बरस रा आया
७) काती सुद ६ अमदनगर सु पधारीया तरे माय मुजरो करण मे पधारीया तरे कीया सु

७) मीगसर बद ५ रग पधरायो तीण रा
१४) मीगसर सुद १० राजतीलक बीराजीया तीण रा"

———

= ७८

"(१४) सवन् १९०१ रा मा बद १ मुजरो करण पधारीया तरै कीया
१४) सवत १९०२ रा बरस मै आया
७) दुसमणा रे पीसती री खेद रा सपाडा री खुसी रा दीया
७) फागण सुद ३ फाग रा"

———

१४ पत्र सख्या—१ अ

महाराजा तख्तसिंह की पुत्री राजकुमारी फतह कवर को त्यौहारों पर निछ रावळ हुए रुपया का विवरण द्रष्टव्य है—

'बाई जी श्री फतैकवर बाईजीसा रा———५२
——————१——————१
तीवारा रा——————————५२
४) दसरावा ४) दीवाली ४) होली ८) वरसगाठ रा
२०) सुदग १९२५ रा होली १९२७ रा असाढ सुद १५ तीवार १० रा
जोड ५२" पत्र सख्या—५४ ब

रानी चावडी की विभिन्न खुशियो पर किये गये नजराने का विवरण इस प्रकार है, यथा—

७) सवत १९०५ रा बरस रा——४२)
७) आया बारा जेठ सुद १३
१ बाकी माडा———४२)
७) हीडा रा
७) मायले बाग घोडा फैरीया तीण रा
७) चुडो पधरायो तीण रा
७) कायलाणा री कुसी रा
७) बालसमद री कुसी रा
७) खगेदि री कुसी रा ४२)

———

४२ पत्र सख्या—५६ ब

पडदायत कानराय द्वारा महाराजा तख्तसिंह व उसकी रानियों को दिये गये नजराने के रूपयों का विवरण इस प्रकार है यथा—

"पडदायत कानरायजी रा—

१४५) तीवारा रा ईग १६०० रा होळी लग १६२७

रा बरसगाठ सुधा बरस २७ तीवारा रा जुग १० लेने मु २७५)

वीगत—

१६०० रा जुग ५) मागा मु वाकी ५)

२) १६०१ रा जुग १०) मे आया जेठ सुद १३

× × × ×   × × × × वाकी ८ ८)

५) १६२७ रा जुग १०) मे आया असाढ म ४)

| | | | |
|---|---|---|---|
| होळी ने | बरसगाठरा | जुग ५) | बाकी |
| ७) | ४) | | ४) |

पत्र सख्या—२५ व २७ अ

इस बही मे राजघराने के लोगो को उनके सम्मान मे दिये जाने वाले रुपयो की भेंट का अच्छा विवरण दिया गया है। उनको दिया जाने वाला नजराना और स्थानीय रीति रिवाजो के अध्ययन हेतु उपयोगी है।

## १५७ जोधपुर राजघराने रै विवाह री बही

१ सग्रह क्रम सख्या—८३२, २ बही का नाम—जोधपुर राजघराने रै विवाह री बही, ३ प्राप्ति स्थान—पु० प्र०, ४ पत्र सख्या—१५६ ५ लिपि समय—वि० सवत् १७९६ से १९२९ तक, ६ विशेष विवरण—प्रस्तुत बही मे महाराजा सूरसिंह से लगाकर महाराजा तखतसिंह के शासन काल तक हुए राजाओ एव महाराजकुमारो के विवाहो का विस्तृत विवरण दिया गया है।

इसमे तवारीख लेखो का भी उल्लेख है। मण्डोवर राव रिडमल से लगा कर महाराजा जसवतसिंह (द्वितीय) तक की वशावली अकित है।

इस बही मे मुख्य विवरण महाराजा तख्तसिंह ने अपने विवाह के लिए खाण्डे (तलवार) की असवारी भेजी का है। उनके खाण्डे के साथ राजा रिडमल सिंह की पुत्री ने तीन फेरे (भावर) खाये, का विवरण एव खाण्डे की असवारी मे खर्च हुए रुपयो का वर्णन है।

**खाण्डे के साथ फेरे –**

राजस्थान म राजपूत कन्या द्वारा खाण्डे के साथ फेरे (भावर) खाा या लेन की एक विशिष्ट परम्परा रही है। उस समय यह परम्परा थी कि राजा लोग छोटे ठिकाने मे स्वय न जाकर अपना खाण्डा (तलवार) भेजकर अमुक सामन्त की पुत्री से विवाह कर लेते थे। वर का प्रतीक खाण्डे की असवारी भेजी जाती। असवारी मे राजघराने के लोग, सगे सम्बन्धी आदि पडला (वधु क वस्त्र, आभूपण मेवे, फल आदि) ले जाते थे।

राजपूत वधु वर के प्रतीक खाण्डे पर ही अपना पूरा विश्वास व्यक्त कर परिणय सूत्र मे बध जाती। वह खाण्डे को ही अपने पति के प्रतीक रूप मे मानती। उस समय एक राजपूत वधु का एक खाण्डे पर भी कितना दृढ विश्वास होता था, वह एक तरह से वर के प्रतीक खाण्डे के समक्ष ही समर्पित हो जाती।

दूसरी तरफ वर को भी यह विश्वास होता था कि वधु उसके (वर) प्रतीक खाण्डे के साथ फेरे खा लेगी। इस प्रकार उस समय खाण्डे का विशेष महत्त्व था। यह खाण्डा ही वर-वधु को परिणय सूत्र मे बध जाने की महत्वपूर्ण भूमिका अदा करता था। दूसरे शब्दों म हम यह कह सकते हैं कि खाण्डा वर-वधु को वैवाहिक बन्धन म बाधने की कडी के रूप मे प्रयुक्त होता था।

वधु द्वारा खाण्डे से भावर लेने की प्रक्रिया केवल राजघराने तक ही सीमित नही थी। यह प्रक्रिया छोटे राजपूत परिवारों में भी सम्पन्न होती थी जब अत्यधिक व्यस्तता के कारण निश्चित तिथि पर वर फेरे खाने को उपस्थित नहीं हो सकता था। इतिहास म ऐसे कई उदाहरण मिल सकते हैं जबकि एक तरफ वधु वर के प्रतीक खाण्डे के साथ भावर ले रही है दूसरी तरफ उसका होने वाला पति युद्ध भूमि मे लडता हुआ मारा गया है। तब नव वधू सती हो गई।

उल्लिखित वही म महाराजा तखतसिंह ने जामनगर की राजकुमारी से विवाह करने के लिए अपना खाण्डा भेजा। बडी धूमधाम से खाण्डे की असवारी गई। सवत् १९०७ चैत्र बद ४ (चतुर्थी) को जामनगर के राजा रिडमल सिंह की पुत्री ने महाराजा तखतसिंह के प्रतीक खाण्डे के साथ तीन फेरे खाये। चौथा फेरा महाराजा तखतसिंह ने अपने यहाँ गाव मोगडा म अपनी विवाहित जामनगर का राजकुमारी के साथ खाया।

वही मे खाण्डे की असवारी भेजने व उसम खच हुए रुपया का विवरण इस प्रकार है।

इसी तरह बाजा वालों व ग्रन्थों को रुपये देने का उल्लेख द्रष्टव्य है—
११ बाजा ओछाटाया मोगरू पुरबी सु सु का पत्र तहात १ षेद रो मु
हाजर था तीणा ने
२ ढोली रा १ नगारची न १ आळगु ने १ रबाबी ने १ माड ने १ ग मुन्र ने
१ तबलयदा १ सेरदार
१ जनानी दाळो १ भगतणीया न
नारा रो
नगारची पत्र सख्या—३३ म

गणेश जी की स्थापना की पूजा में निम्न सामग्री उपयोग में लाई गई, यथा—
१ अन रा कोठार सु
१ घुट सारु गुळ घीरत
७५ ७५
७। नीत भोज नु लाडू
७१
७। जात सारु घीरत रोजीना
१)७ कुभ हट दण नु लागे
१)७ पत्र सख्या—३३ म

विवाह के अवसर पर शराब की मनुहार की गई, यथा—
' (दारू—
(मीजमानी रा जामतायवा मेलीयो को तीण माय सुगोट
काचरी खरच मे जनानी दोढी आयो सु उपडीयो —८
१
( ४।।।) रो मोल खरीद हुवा को।" पत्र सख्या—३४ म

विवाह के रात्रि जागरण की मिठाई बाटी गई यथा—
( राती जोगा री मीठाई बारली वोर बाटी चेत बद ४
१ श्री पच देवता रे थाळ मे लाडू पापड चीणा रो थोबो
३ नाजर हरकरणजी रे दुपेटा रा लाडू पापड चीणा
२ १६ ४ २
थोबो अणदराम लग पग की
१ १० २१
× × × ×
बाजदारा ने लाडू पापड चीणा दीया पत्र सख्या—३४ ब

बही मे साण्डे की असवारी के साथ भेजे गये वधू के लिए वस्त्र, आभूपण, मिठाई, मेवे, फल आदि के थालो का पर्याप्त वर्णन आया है, यथा—

"पडळो ले ने चेत वद ४ लारलो दीन पोर १ आसरे रपा गाजा बाजा सु माढे गया × × × × माढे जायने उठे जाजम बीछाइ थी ने पछे उठे सु गग भला आदमी आय बेग चीणा न सुम सभळाया सु पेली तो सरवसु वाग रो लगन माय चोकडायो १ ऊपर कुकुम रो सापीयो सु दीयो, पछे चुडो चुदड नथ तीमणीयो पछे गेहणो कपडा मवा वगरे—वीगत पडला री—

"२)३३ जरजर खाना सु

१ नथ १ हीरा री मोर मोरडा री

१ तीमणीयो हीरा रा मोती पोयोडो खानापुर

१ टीको हीरा रो भळोलख मोतीया रो

१ पायजेबा री जोडी १ जडाऊ

× × × × × ×

२ फाकण डोरडा रा मोला २ सुपारा।" पत्र सख्या—३४ ब

पडळे मे भेजे गये वस्त्रो का उल्लेख द्रष्टव्य है—

८५ कपडा रा कोठार सु —

२७ साडीया नग चोपेर लपा री ऊपर सीक दुपटा बणारसी, रेशमी नग
१० २

अेक अेक दुपटो पसमारी छपयोडी चुदड कसुमल चोपेर

१५७। ≈)॥ ७० ≡ )१

लपो दुपटा तास सोनेरी दुपटा फरकसाई काम तास सान री
१० २

ओरणी पसमीना री काम री जरदोजी रो—२७
१

× × × × × ×

७ मोडा री जाडी मतर तोला ४) सोसीया पगरखीया रा जोडा — २ पत्र सख्या—३५ अ

राजघराने मे विवाहिता लडकी के साथ दासिया भेजने की परम्परा रही है। इस बही के अनुसार जाडेची के साथ दो डावडिये (दासियें) भेजी गई, यथा—

"३० चत सुद ५—
जाम सायव रे सीरदार सु डावडीया २ माई ग्रणदु ने रामु रथा मे बेठन सु
१ १
पेली तो नाजर हरकरण रे डेरे गई, सु अठासु डावडीया ने उठे मली।"
पत्र संख्या—३७ अ

इस वही मे विवाह के लिए खाण्डा (तलवार) भेजने की राजघराने की परम्परा का विशिष्ट उल्लेख हुआ है जिसका सांस्कृतिक दृष्टि से विशेष महत्व है। साथ ही जोधपुर के विभिन्न शासकों के वैवाहिक सम्बन्धों पर भी अच्छा प्रकाश इस वही मे पड़ा है।

## १५८ महाराजा अजीतसिंह एवं महाराजा मानसिंह री वही (कुंवरियों के विवाह की)

१ संग्रह क्रम संख्या—८३३, २ वही का नाम—महाराजा अजीतसिंह एवं महाराजा मानसिंह री वही (कुंवरियों के विवाह की), ३ प्राप्ति स्थान—पु० प्र०, ४ पत्र संख्या—१००, ५ लिपि समय—वि० संवत् १७७६ के ज्येष्ठ बदी ९ से १८८१ फाल्गुन बदी ९ तक, ६ विशेष विवरण—इस वही मे महाराजा अजीतसिंह की पुत्री सूरज कंवर, अभय कंवर, महाराजा मानसिंह की पुत्री सिरेकंवर उदयकंवर स्वरूप कंवर आदि के विवाह मे खर्च हुए रुपयों तथा विवाह संस्कारों का विस्तृत विवरण दिया गया है।

वही से राजघराने मे सम्पन्न होने वाले राजकुमारियों के विवाह के रस्म एवं रीति रिवाजों के बारे मे विशेष जानकारी मिलती है।

राजकुमारी के कुंवर होने पर पीहर वालों की तरफ से कड़ा (आभूषण) वस्त्र आदि भेजने की परम्परा का भी उल्लेख हुआ है।

विवाह मे बारातियों के ठहरने की व्यवस्था, उनके सत्कार की तैयारी, सत्कार की रस्मे वर व वधु पक्ष का आपस में मिलना, दुल्हे द्वारा तोरण वन्दना, तोरण वन्दना के समय सास द्वारा दस्तूर, कन्या पक्ष के यहाँ माया व गणेश की स्थापना, चवरी का निर्माण पुरोहित, व्यास आदि का कर्त्तव्य, हथलेवा जोड़कर दुल्हे व दुल्हन द्वारा भावर (फेरे) लेना कन्या पक्ष की ओर से कन्यादान प्रीतिभोज वर-वधु द्वारा राजसी ठाट-बाट (वैभव) के साथ विभिन्न लोक-देवी-देवताओं की पूजा व उनके थानों व मन्दिरों की परिक्रमा, प्रीति भोज व मिठाइयें, दहेज आभूषण, बर्तन, वस्त्र व अन्य वस्तुएँ राजघराने से सम्बन्धित लोगों द्वारा कन्या व जवाई को

आभूषण व वस्त्रो की भेंट विदाई, कन्या-पक्ष की ग्राग से सगे-सम्बन्धियो, देवस्थानो, ग्रादि पर मिठाइयो के थाल एव रुपया की भेंट, ब्राह्मणा को भूरसी दक्षिणा देना, अन्य गरीबा को रुपये, मिठाइया, वस्त्र ग्रादि देना, ढोलियो, कमीणा व ग्रन्य लोगो को भी मिठाइयो व ग्रन्य वस्तुग्रा से राजी करना ग्रादि ग्रादि बाता का इस वही मे सागोपाग वर्णन हुआ है।

विवाह सस्कार –

भारतीय सस्कृति मे सोलह सस्कार मान गये है। उनमे विवाह सस्कार का महत्वपूर्ण स्थान है। राजघरानो म यह सस्कार ग्रत्यन्त ही हर्षोल्लास व खर्चीले ढग से सम्पन्न किया जाता रहा है।

इस बही मे महाराजा श्री अजीतसिह जी की राजकुमारी सूरजकवर के विवाह का विस्तृत रूप स उल्लेख हुआ है। इनका विवाह सवत् १७७६ की ज्येष्ठ वदी ६ का सवाई जयसिह ग्रामर नरेश के साथ हुआ तथा डेरा (बारात के ठहरने का स्थान) सूरसागर के पास रखा गया।

राजस्थान मे विवाह का मुहूत एव सम्पन्न होने के पूर्व तक गुड बाटने की की परम्परा रही है। सूरजकवर के विवाह के मुहूत पर भी गुड बाटा गया। गुड राजघराने के निकट सम्बन्धिया, रानिया, पडदायता, राजकुमारियो, राजपूतो की विभिन्न खापो के विशिष्ट व्यक्तिया जैना व ब्राह्मणो को बाटा गया।

चौहान, चापावत, रावळोत, कूपावत मेडतिया, जोधा, जैतावत, करणोत करमसोत पातावत, बाला, नहड, भीवोत, भाटी, सोनगरा तुवर, गहलोत आदि राजपूत जाति की खापा के लोगा को, सिंघवी भण्डारी, मुहणोत, मुहता ग्रादि जैन खापो क लोगा को, कोठारी, पचोली, पोकरणा व्यास श्रीमाली ग्रादि ब्राह्मणा की खापा के लोगा को, इनके अतिरिक्त खवास, पासवान, धाधला, पडियार, ढोली, कमीण आदि को गुड बाटा गया।

मुहूत का गुड देवस्थानो मे भी दिया गया, यथा—

"अतो खरच गुड तालुके

। श्री दवसथान

७५ श्री ग्रगददान जो गढ ऊपर बीराजे

श्री कीलाणराय जी गढ ऊपर बीराजे

श्री माता जी चावडा माता जी

श्री हीगलाज माताजी
श्री गु जार रा भेरू जी
श्री बाजरा भेरू जी' पत्र सख्या—२ अ

इस शुभ अवसर पर राजघराने के नौकरो को भी गुड दिया गया, यथा—
७७ नाजर दोलतराम
१) खवास पासवान
७५) पासवान जी ७५ पवास नेणाखजी
१) पत्र सख्या—२ ब

दरजणिया, नाईना, गीत गाने वाली स्त्रियो, ढोलणियो का भी गुड बाटा गया।

विवाह के मुहूत पर सवप्रथम विनायकजी (गणेश जी) की पूजा की जाती थी। कुम्हार के घर जाकर विनायकजी की मूर्ति लाई जाती। वहा उसकी चाक (मिट्टी के वतन बनाने का पत्थर) की भी पूजा होती थी। कुम्हार को नेक (विनायकजी की मूर्ति देने के बदले मे दी जाने वाली वस्तुएँ) मे गेहू का दलिया, चावल, कुकुम मेदा (आटा), गुड, नारियल आदि दिये जाते थे।

उपयु क्त सभी प्रक्रियाएँ सूरजकवर के विवाह पर सम्पन्न की गईं।

*विनायक जी की पूजा कर सूरजकवर के हाथो मे काकण डोरे बाधे गय।* उन्ह पाटे पर बिठाकर घी पिलाने की रस्म पूरा की गई। तत्पश्चात् उनके तेल-पीठी चढाई गई।

इस अवसर पर नव वधु को नीजर निछरावळ के रुपये भी भेंट किये गये। नीजर निछरावळ देने का एक उदाहरण द्रष्टव्य है—

'श्री राणावतजी बाईसा रे २५) नीछावर कीया ने पछे रू० २०) श्री बाईसा री मासी छोटा भटियाणी जी कीया। रुपीया श्री दरबार माय ऊ ईनायत हुवा पछेऊ ५)" पत्र सख्या—२० अ

इस अवसर पर राजघराने के नौकरा की स्त्रिया ने भी निछरावल की, यथा—

"१) सीनदार दयाल्दास री बऊ कीयो' पत्र सख्या—२० ब

इस रस्म के बाद सभी जगह विनायकजी की लापसी बाटी गई। यहो म गढ ऊपर लापसी पर खच हुए रुपया का विवरण द्रष्टव्य है—

। श्री वीनायक जी रे लापसी री गुघरी दी
गढ ऊपर लापसी री गुघरी दी

३६॥) लापसी नु
२०॥।) बाट ८) पीरत
१०॥।) गुळ" पत्र संख्या—२१ ग्र

इसके बाद माया माडकर उसकी पूजा की। हवन म निम्न सामग्री काम मे लाई गई, यथा—कुकुम, मोळी, श्रीफल, सुपारिया, जवार, तिल, घी गुलाल, खारक, गुळ, पिसता, दाग्गा, बादाम, मूग, गीरी, दही, दूध, मिसरी, दरियाई, लाल कपडा, चावल, सरसूं आदि।

तत्पश्चात् रात्रि जागरण (रातीजोगा) दिया गया। उसमे विभिन्न देवी-देवताओ की स्तुति की गई।

बही के अनुसार सगे-सम्बन्धियो द्वारा बनोले (नववधु को भोजन के लिए आमन्त्रित करना) दिये गये, यथा—

"। बाई जी श्री सूरजकवर बाई जी रा व्याव रा बनोला आया तीगरी बीगत गाजे-बाजे गीत गावता तलेटी उ गढ़ ऊपर आया क राणी श्री भटियाणी जी रे घरा आया।

। मैला सावत्रा रा आया
। राणीजी श्री राणावतजी रे तरफ सू" पत्र संख्या—२६ अ

विवाह के अवसर पर विशाल मण्डप बनाया गया। बही म चवरी सजाने का भी उल्लेख है।

तोरण वन्दना –

तोरण वन्दन की रस्म दुल्हे के शक्ति परीक्षण के लिए की जाती है। सूरज कवर के विवाह के अवसर पर सवाई राजा जयसिंह जी ने तोरण की वन्दना की। बही के अनुसार पाच तोरण द्वार बनाय गये, यथा—

'तोरण ५ रुपया इतरी जायगा दिया—
१ बकी पोळ १ लाहा पोळ
१ मरदानी ड्योढी १ सीदुरिया पोल, जनानी ड्योढी
१ नागणेचीया माता रे थान पत्र संख्या—२९ ब

हथलेवा जोडने के पश्चात् चवरी म सूरज कवर का सवाई राजा जयसिंह जी के साथ विवाह सम्पन्न हुआ। इस अवसर पर कन्यादान हुआ। कन्यावळ राजघराने के सगे-सम्बन्धियो व कुछ विशिष्ट सरकारी नौकरो द्वारा भी किया गया।

अब सूरज कवर का पाणिग्रहण सस्कार सम्पन्न हुआ। उस समय उनकी आरती उतारी गई। आरती मे उन्होने बारह सोने की मोहरें व एक सौ रुपये डाले।

इसके बाद वर-वधु ने विभिन्न लोक देवी देवस्थानो की जात (परिक्रमा) दी। वहाँ रुपये भेंट किये, यथा—

"जुगपले श्री नागणेचीया जी रे थान पधारीया न देवता री पूजा कीवी
२१)) श्री नागणेचीयाजी रे धोक देने चढायो
५)) पचदेवतावा ने चढाई सु मेवगजी री
७) श्री वीनायकजी रे चढाया रु सेवग गाजी री
१४) श्री माया री पूजा कीवी
१४) रोकड चढाई । लाग कोरो पान
सुपारी १४" पत्र सख्या—३३ अ

माया की पूजा करने पर जयसिहजी के पुरोहित को कन्या पक्ष की ओर से दो सोने की कटोरिया भेंट की गई।

जयसिह जी को निम्न आभूषण एव वस्त्र दिये गये, यथा—
"इतरा जसिघजी न दीयो
"२ जीनोई दीया सोना रा
१ मोती, सोना रा वाळा
२ परण ने दीया
१ वीटी जडाव री पत्र सख्या—३३ ब

सूरज कवर के विवाह पर जिन राजाओ एव नवाबो को आमन्त्रित किया गया। उन्होने निमन्त्रण के उपलक्ष मे भेंट भेजी। उस भेंट मे रुपये व सोने की मोहरें भेजी। वही से एक उदाहरण द्रष्टव्य है—

'नोता रा आया—
१०००)) नवाब अमी उमराव हुसन खा रे नोता रा आया मोरा १०००))
जेठ बद ६
१०००)) नवाब अबदुल खा री मोरा १०००)) नोता री उकीया आई'
पत्र सख्या—३४ ब

प्रीतिभोज के लिए लड्डू, जलेबी, घेवर, मावे की मिठाइया, दहीवडे, पुडिया आदि मिठाइया बनाई गई।

बारात के साथ मिठाई भेजी गई उसका विवरण द्रष्टव्य है—

"सीरावणी राजा जैसींघजी नु भैटे नीया तीरा री विगत, तोल २६ री जेठ वद १०

१०) राजा जसिंघजी नु मीठाई मण दस

३) लाडू ३) जलेबी ३) दही वडा १) पुडियां"     पत्र संख्या—४० ग्र

इस अवसर पर राजघराने के सम्बन्धियों, सामन्तों, उमरावों, राजपूतों, की विभिन्न खापों के लोगों, राज के नौकरों आदि को मिठाइयों के थाल भेंट किये गये। बही से एक उदाहरण द्रष्टव्य है—

"उमरावां नै मीठाई

३।।।) खाप चांपावत र मीठाई

।) गहलनाथ भाइदानोत

।) मगसिंह भगवानदासोत

।) वीजैसिंघ सबलसिंघोत

× × ×     × × ×

७२ सूरजकरण भासथानोत री

× × ×     × × ×

।।) फरे आसीस नौबत"     पत्र संख्या—४४ ब

दहेज —

बही के अनुसार बाईजी श्री सूरज कवर का बहुत सा दहेज दिया गया। जड़ाऊ सोने व चांदी के आभूषण दिये गये। सोने चांदी के बर्तन दिये गये। इनके अतिरिक्त हीरे, पन्ने व जवाहरात भी दिये गये। आमेर नरेश सवाई राजा जयसिंह जी को भी बहुमूल्य आभूषण व वस्त्र भेंट किये गये।

इन सबके अतिरिक्त हाथी, घोड़े, रथ, बैल व ऊट भी दिये।

सूरज कवर को जड़ाव के निम्न आभूषण दिये गये—

नथ, नवसर हार, वामरा बीटिया, टीका, पडिया, दुगदुगी जड़ाव की आदि।

इन सब आभूषणों में हीरे पन्ने व मोती जड़े गये थे।

बही का एक उदाहरण इस प्रकार है—

"१ नवसर हार वग श्री माताजी रो घोटी को

१ दुगदुगी गर कड री तरे उरी

३ माणक मोटा

१ पनो मोटो
३ हीरा मोटा
४ छोटा माणक
। और छोटा मोटा माणक पना ।

पत्र सख्या—५० ब

बाईजी साहिबा को सोने एव चादी के आभूषण भी दिये गये। कुछ आभूषण इस प्रकार है—बाजूबन्द, गुजरिया, तिमणिया, बीटिया, मालाए वाकणिया आदि ।

बही मे दहेज म दिये जाने वाले सोने के आभूषणो का उल्लेख इस प्रकार है यथा—

१ बकारणिया ४
जोडी ४ अकोटा री
× ×          × ×
४ बाजूबन्दा री जाडिया ४ तोला १४
४ गुजरिया री जाडी ४ तोला १५          पत्र सख्या—५२ अ
बहुमूल्य वस्त्रों की विगत द्रष्टव्य है—
' १ तोरा री वीगत
१ बागा १ री वीगत
१ घाघरो पार चरो सुपदे कोरदार सोने री
चागेरद मायजी सजाव दरीयाई री लाल री
१ साडी जरी री बादलाई सोना री कीमत रुपया ७६।।।)
१ काण बादलाई लाल जरी री'          पत्र सख्या—३५ अ

बाईजी साहिबा को दहेज मे बहुत से कीमती सोने चादी के बरतन दिये गये। थाल, बाटका जरजरीनो कलसिया, पानदान डबिया आदि सोने के व थाल बाटका बाटकिया, रकेबी, पानदान चरिया, कुडो, बाजोट, प्याला, पीलजात पीकदानी गुलाबदानी मुतणा, चकलोटो, बेलण चमचा, कलसिया, कुडचिया, बडा, कुडिया चालणी आदि चादी के बतन ।

बही मे चादी के बतनो का उल्लेख द्रष्टव्य है—

' रूपा रा
१ थाळ तोला १७३।।)२
९ बाटका बाटकीया तोला ११२।।)२"          पत्र सख्या—५२ ब

जयसिहजी व उनके परिवार वाला को कपड़े देने का उल्लेख भी द्रष्टव्य है—पार्घे, पोतिया, बालाबन्दी चुदडिया, जरी की पार्घे, जनाना जरी के वेश, केसरिया साडिया, लहगा, काचलिया आदि।

वही मे ऐसे वस्त्रों का उल्लेख इस प्रकार है—

"जैगोपजी रा कवर नु तोरा मग तोरा १ नग ५०० सिरपाव मरदाना जरीरी पागा, कीमखाव पोतो ५०० कस जनाना जरी तास कमरीया कसुवल साडी घाघरा काचळिया" पत्र सख्या—५३ अ

तकीया, बडी गादी, मखमल का गादरा आदि-आदि बिस्तर दिये गये।

दहेज मे पशुधन देने का भी उल्लेख हुआ है—

"२ हाथी

४० घोडा—सान री सागत रा

२०

रूपा री सागत रा

२०

१ रथ

१ बहल १ ऊँट" पत्र सख्या—५३ ब

इस बही के अनुसार सवत् १८४७ की आषाढ बदी ८ को अभयकवर का प्रतापसिहजी के साथ, सवत् १८७० की भादवा सुदी १० को महाराजा श्री मानसिह जी की पुत्री सिरेकवर का जयपुर के राजा जगतसिहजी के साथ, सवत् १८१८ की आषाढ सुद ८ को उदयकवर का बूदी के हाडा उम्मदसिह के साथ, सवत् १८८१ म स्वरूप कवर का विवाह बूदी के राजा रामसिह के साथ सम्पन्न हुआ।

य सभी विवाह राजघराने के उन्ही रीति रिवाजो के साथ सम्पन्न हुए है जिन रीति रिवाजो के साथ महाराजा श्री अजीतसिह जी की पुत्री सूरजकवर का विवाह हुआ। अत इस बही म उल्लिखित इन विवाहो क रीति रिवाजा को पुन दोहराना समीचीन प्रतीत नही होता।

उदयकवर के पुत्र हुआ। जिसकी बधाई के रुपये व हसली कडोलिये बूदी भेजे गये।

शिशु के जन्म की बधाई लेकर आने वालो को सिरपाव के कपडे तथा रुपये भेंट किये गये, यथा—

'१७५) श्री बाईजी रे कवर हुवा री बधाई लेने खारी सेवी नेवीडो आया तीणान सीरपाव ने कग ने रोकड दीरायो सवत् १८१९ रा आषाढ मे"

पत्र सख्या—८३ ब

बाईजी माहिवा के कवर के लिए हसली

पुत्र होने की बधाई आने के पश्चात् बाईजी माहिवा के कवर के लिए हसली कडोलिय व उनके वेश (वस्त्र) भेजे गये—

२००) श्री बाईजी रे कवर हुवा री बधाई आया पछे मेलीया सवत् १८२० रा मीगसर म हस्ते पीरायत के

२००) हसली पगरा मेडताऊ

१) दाडमा श्री रावराजा जी ने

१००

बाई जी ने—१००

१०। नवा कपडा रा फोगर ऊ वेश

१ वेस १ तो श्री बाईजी नै

१ साडी मुनमुल री कसुमल चोगडद लपो सोने री जालदार पर पै गोटो सोनेरो चोगड

१ गाघरो तासरो सोनगी बूटी जरद

१ काप आसावरी रो कसु मल सोने री बूटीदार

पत्र सख्या—८३ ब

३

इस अवसर पर उन्हे परावणी के वेस (पुत्र जन्म पर पीहर की ओर से दिये जाने वाले कपडे) भी दिये गये, यथा—

१००) वेस पैरावणी रा—

७२ कसुमल मुलमुल रो थान रा

१६

२८ केसरा मै रगीना गोरसा भीलारी थान ७

पत्र सख्या—८३ ब

१००

इस बही मे राजघराने म सम्पन्न होने वाले विवाह-सस्कार एव बच्चे के जन्मोत्सव सम्बन्धी रीति रिवाजो के बारे मे अच्छी जानकारी मिलती है।

## १५६ देवलोक हुवा री बही

१ सग्रह क्रम सख्या—८५३, २ बही का नाम—देवलोक हुवा री बही, ३ प्राप्ति स्थान—पु० प्र०, ४ पत्र सख्या—३०७, ५ लिपि समय—वि० सवत् १६५२ से १६६६ तक, ६ विशेष विवरण—यह बही मृत्यु सस्कार से सम्बन्धित है। इसमे महाराजा तख्तसिंह से लगाकर महाराजा सरदारसिंह के समय तक

मृत्यु प्राप्त होने वाले राजघराने के लोगो की गुणावणिया (मृत्यु सम्बन्धी सूचनाएं) का विवरण है। वही मे इस सस्कार से सम्बन्धित रीति रिवाजो का उल्लेख मुख्य रूप से है।

**मृत्यु सस्कार –**

सोलह सस्कारो म मृत्यु सस्कार का भी अपना महत्त्व है। राजघराने मे इस सस्कार पर बहुत से रीति रिवाज सम्पन्न किये जाते थे। मृत्यु होने की सूचना पर शोक की लहर व्याप्त हो जाती थी।

वही के अनुसार पार्थिव शरीर को विभिन्न आभूषण व वस्त्र पहनाकर शव-यात्रा प्रारम्भ की जाती थी। विभिन्न मन्त्रोच्चारण के साथ पार्थिव शरीर को अग्नि के सुपुर्द किया जाता था। अन्तिम सस्कार सम्पन्न होने के पश्चात् लोकाचार जाने वाले किसी तालाब मे स्नान करके घर लौटते थे। राजघराने से सम्बन्धित लोग व अन्य शोक सतप्तो को सात्वना देने आते थे। ऐसा उल्लेख भी इस वही मे है। मृतक के पीछे राजघराने की परम्परानुसार द्वादशा होता था। द्वादशा तक हवन चलने का उल्लेख भी आलोच्य वही मे है। हवन ब्राह्मण किया करते थे। वही म उल्लेख है कि महाराजा जसवतसिंह द्वितीय की पवार रानी के मृत्यु होने पर पुरोहितो द्वारा हवन किया गया। हवन मे निम्न सामग्री उपयोग मे ली गई—

कुकुम, श्रीफल, सुपारिया, घी, पेडे, मेदा (आटा) गुड, दही, दूध, अबीर, मिस्त्री, कपूर, मजीठ, दोहद दरीयाई, मोली चावल केसर, चन्दन, लाल चन्दन, जावतरी कण गूगली, मेवोकुल, सरडा, गुलाल, काली मिर्च, सिन्दूर, हीगळू नागर-बेल इत्यादि-इत्यादि।

अन्तिम सस्कार के समय क्रिया कर्म करने वाले पुरोहित को बर्तन, खाद्य सामग्री, वस्त्र व अन्य वस्तुएँ दी जाती थी। महाराजा जसवतसिंह द्वितीय की पवार रानी का निधन सवत् १९५३ मे हुआ। उसके अन्तिम सस्कार पर पुरोहित को निम्न सामग्री दी गई—

"पीरोयत दान तणा—
थाली नग १ धीरत, कुकुम, चावल, रोकड़
कासी री ।   ।
पीरोतायण री पोसाख—
ओरणो
काचली
गागरो।"



पुरुष की मृत्यु पर उसे पुरुष की पोशाक व स्त्री की मृत्यु पर स्त्री की पोशाक दी जाती थी।

द्वादशा के दिन ब्राह्मणो को दान दिया जाता। मृत्यु-भोज का आयोजन होता। मृत्यु भोज पर उपयोग म ली गई खाद्य सामग्री का उल्लेख भी आलोच्य बही मे है। मृत्यु भोज पर राजघराने से सम्बधित लोग तो आमन्त्रित होते ही थे। इस अवसर पर ब्राह्मणा व गरीबो को भी भोज दिया जाता था। ब्राह्मणो को दान मे रोकड रुपये वस्त्र आभूषण व खाद्य सामग्री दी जाती थी। इस अवसर पर उन्हे बिस्तर भी बाट जाते थे। मृत व्यक्ति के पीछे देवल या छतरी (स्मारक) का निर्माण करवाया जाता था। राजघराने से सम्बन्धित व्यक्ति भी इस अवसर पर मृतक के पीछे ब्राह्मणो व गरीबों को दान देते थे।

इस प्रकार आलोच्य बही मे राजघरान मे मृत्यु-सस्कार पर सम्पन्न होने वाले रीति रिवाजो का विस्तृत उल्लेख हुआ है।

## १६० महाराजा जसवतसिंह (द्वितीय) रे पुत्र सरदारसिंह रे विवाह री बही

१ सग्रह क्रम सख्या—८५४, २ बही का नाम—महाराजा जसवतसिंह (द्वितीय) रे पुत्र सरदारसिंह रे विवाह री बही, ३ प्राप्ति स्थान—पु० प्र० ४ पत्र सख्या—७३३, ५ लिपि समय—वि० सवत् फाल्गुन वद ७ शनीवार १६४८ ६ विशेष विवरण—आलाच्य बही मे महाराजा जसवन्तसिंह (द्वितीय) के पुत्र सरदारसिंह का विवाह बूदी के रावराजा विशनसिंह की पौत्री एव रावराजा रामसिंह की पुत्री लिछमण कवर के साथ सम्पन्न हुआ, का विवरण दिया गया है। विवाह के पूव सगाई की रस्म का उल्लेख भी है। विवाह मे पेरावणी (विवाह के अवसर पर वधु पक्ष की ओर से वर पक्ष के लोगा को दिये जाने वाले वस्त्र) के आने वाले कपडा एव अन्य वैवाहिक सामग्री पर खच हुए रुपयो का उल्लेख है।

इसम श्रावण की तृतीया के प्रथम सिंचारे (व्रत) पर पीहर की तरफ से वधु (लिछमण कवर हाडी रानी) के लिए आयी व्रत की सामग्री का भी वणन आया है। इस प्रकार राजघराने मे सम्पन्न होने होने वाली ववाहिक रस्म व्रत सम्बन्धी रीति रिवाजो के बारे म अच्छी जानकारी मिलती है।

सगाई –

विवाह के पूव वर व वधु का सम्बध तय करने की राजस्थान मे एक विशिष्ट परम्परा रही है। इम अवसर पर वधु पक्ष वाले वर पक्ष के यहाँ जाकर

सम्बन्ध तय करते हैं। वर के हाथ मे नारियल देकर सम्बन्ध पक्का करने का रिवाज है। प्रस्तुत वही मे भी ऐसा ही उल्लेख है। बूदी के रावराजा रामसिंह अपनी पुत्री लिछमण कवर का सरदारसिंह के साथ सम्बन्ध तय करने के लिए जोधपुर आये। उन्होने महाराजा जसवन्तसिंह के पुत्र सरदारसिंह को अपना जवाई बनाने के लिए सोना-रूपा के नारियल सोने की मोहर व रोकड रुपये दिये।

श्रावण की तृतीया का व्रत –

राजस्थान म यह परम्परा है कि जब वधु ससुराल म श्रावण की तृतीया का प्रथम व्रत करती है उस दौरान व्रत की सम्पूर्ण सामग्री उसके पीहर (मायके) से आती है। उस सामग्री म फल, मिठाईया एव वस्त्र आदि भेजे जाते हैं। यह परम्परा राजघराने मे भी सम्पन्न होती थी। जसा कि इस वही म उल्लिखित है कि महाराजकुमार सरदारसिंह की नवविवाहित्ता हाडी रानी लिछमण कवर ने श्रावण की तृतीया का प्रथम व्रत अपने ससुराल (जोधपुर दुर्ग) म किया। उस व्रत की सम्पूर्ण सामग्री उसके पीहर बूदी स आयी।

इस वही म उल्लिखित सरदारसिंह की सगाई का वर्णन द्रष्टव्य है—

"१ सगाई रा टीका रा नाळेर आया समत १९४७ रा मा वद ३ बुधवार तारीख २८ जनवरी सन् १८९१ रा न।" पत्र सख्या—३ अ

सगाई के दस्तूर के अवसर पर सरदारो की सभा म महाराजकुमार सरदार सिंह को दिये गये नारियल व रोकड मुहर का उल्लेख इस प्रकार है—

"प्रायत हरनारायण श्री माराजकवार साथब रे तीलक पधराया पछे पुसपा रा हार पधराया पछे कसुमल बटका रा रुमाल म सोना रूपा रा नाळेर न सुपारीया न रोकड मोर १)) रु ५)," पत्र सख्या—५ अ

इस अवसर पर नारियल के साथ सिरपाव के वस्त्र देने का उल्लेख भी है, यथा—

वीगत नाळेर आया न सीरपाव आया तीण री

× × × × × ×

२१)) ४००) थाल १ रूपा रो तीण म नीजर गुदराया

२१)) मोरा रा थान २१))

६००) रुपीया ४००) पत्र सख्या—५ ब

वही मे वर पक्ष की ओर से विवाह के दौरान सम्पन्न किये जाने वाले रीति रिवाजो का भी उल्लेख है, जसे—सात काम का मुहूत (बाने बैठाना), विभिन्न

वैवाहिक रस्मो मे गुड बाटना, बनोले देना, देवी-देवताओ के रात्रि जागरण देना आदि।

विवाह के दौरान राजघराने से सम्बन्धित विभिन्न लोगो को जीनस भेजी गई—

'( बोगत जीनस री—

ᅟ=॥)८। =।

थाल तासलीया ४५ नग जीनस

॥) =॥ आटो नग थाल १ रो रोजीना

॥ लेसे पको तोल

—।)१। घीरत नग थाळ १ रोठा राजीना लेसे पका तोल री

—।)१॥ बूरो नग थाळ १ रोठा पका तोल री लेसे

।)१। चावल कमोद नग थाळ १ राठा लेरो मुग पका

।)१। दुध रोजीना नग थाल १ रोठा लेसे"                    पत्र सख्या—१६ व

विवाह के दौरान राजघराने से सम्बन्धित लोगो द्वारा वर को बनोल (भोज के लिए आमन्त्रित करना) दिये गये। उसका एक उदाहरण द्रष्टव्य है—

"४०)६२ माराजधिराज श्री परतापसिघजी सा रे बहुवा

२०)४१ बहु श्री वडा भटीयाणीजी सा री घरबीद सु ऊणेटो

२०) थाळ १ तीलक री

२०) रोकड    । पुसप

१ श्रीफल    । पान

। अतर    । गुलाबजल'

२०)                    पत्र सख्या—१२७ ब

भोज के पश्चात् वर के तिलक किया जाता। उस रोकड रुपये, फूलो की माला, पान, इत्र गुलाबजल आदि भेंट किये जाते।

बही मे सरदारसिंह के ननिहाल मे बत्तीसी (भात भरने के लिए ननिहाल वालो को आमन्त्रित करना) ले जाने का भी उल्लेख है।

विवाह के अवसर पर राजघराने की ओर से नौकरो, कमीणो (राजघराने का काम करने वाले), गरीबो आदि को रुपये देने का भी वर्णन आया है। इस अवसर पर देवस्थानो सतियो एवं पितरो के स्मारको आदि पर मिठाइयो के थाल वस्त्र व रुपये भेंट करने की जानकारी भी मिलती है।

बारात प्रस्थान के समय महाराजकुमार सरदारसिंह पर विभिन्न सम्बन्धित व्यक्तियो द्वारा की गई रुपया की निछरावल (न्योछावर) का उल्लेख इस प्रकार है, यथा—

"जान चढी तरे सेवरा री न्योछावर हुई
१)० रावराजा सोनसिंहजी री लाई डावडी जडाव
४) २०) रावराजा जवाहरसिंघजी
× × × × ×
२)० रावराजा सुलतानसिंघ री वहु राणावतजी रा" पत्र सख्या—१४ व

वही मे वधु लिछमणकवर के लिए वर पक्ष की ओर से भेजे गये पडले (आभूषण, वस्त्र, मेवे, फल आदि के थाल) का उल्लेख है। पडले म विभिन्न प्रकार के हीर, जवाहर, सोने आदि के आभूषण भेजे गये। एक उदाहरण द्रष्टव्य है—

"१ टीको १ हीरा रो मे हीरा अमोलक मोती
१४ ७
गर मे मोती माग री लडा रा मोती चुनी पना री
६ २४ ४ १
मीना रो आयुडो सोना रो तोला"
२)२॥ पत्र सख्या—२३२ व

पडले मे भेजी गई विभिन्न प्रकार की पोशाका का एक उदाहरण द्रष्टव्य है—

"१ पोसाख १ लहर १ कसुमल री
१ पोसाख १ मुलमुल री
× × × ×
१ दुपटो एक केसरिया
× × × ×
१ काचली १ कसुमल चौफुली जाळीदार पत्र सख्या—२३४ ब

वही म कन्या पक्ष की ओर से वर पक्ष के विशिष्ट व्यक्तियो को वस्त्र व बारातियो का जान जवारी (कन्या पक्ष की ओर से बारातियो को रुपये भेंट करना, जान जवारी कहलाती है) देने का उल्लेख है।

हाडी रानी लिछमणकवर को अनेक कीमती आभूषण, वस्त्र व दहेज दिया गया।

महाराजकुमार सरदारसिंह के विवाह पर बूदी राजघरान से जोधपुर राजघरान के लोगो को परावणी के वस्त्र दिये गये, यथा—

'माराजक्वार श्री सिरदारसीघजी सायब रो वीहाव बूदी क्वराणीजी श्री हाडीजी सा परणोज न पधारीया तीण री पेरावणी रा सीरापाव बूदी सु श्री रावराजाजी री तरफ रा आया सु डायजा साथ समळाया।"

पत्र सख्या—५८२ अ

परावणी क वस्त्र जोधपुर राजघरान से सम्बन्धित लोगा के लिये आय। एक उदाहरण द्रष्टव्य है—

"६ बुदी वीहाव हुवा तीणा रे वाईजी श्री सोभागकवर वाईजी श्री समरत कवर वाईजीसा रे

२ साडीया रे मसुमल मुलमुल री चौपर लीर पौर सीकीन ऊपर लपो घेरदार आगरा री।'

पत्र सख्या—५८२ ब

सरदारसिंह की बारात जोधपुर दुग मे लौटी। उस समय वधु ने राजघराने से सम्बन्धित बडे लोगा क चरण स्पश कर पगा लागनी की रस्म अदा की। वधु को पगा लागनी' के विभिन्न लोगा द्वारा दिये गये रुपयो का उल्लेख इस प्रकार है—

'६ राणीजी श्री राणावतजीसा रे

७) पगे लागणी रा

२) मरी रा कळस मे।"

पत्र सख्या—७०७ अ

हाडी रानी लिछमण कवर के श्रावण की तृतीया के व्रत के प्रथम अवसर पर पीहर की तरफ से वस्त्र रुपय, फल आदि आये।

लिछमणकवर की भाभी द्वारा भेजे गये रुपया एव वस्त्रा का उल्लेख द्रष्टव्य है—

'१))६०)६ श्री कवराणीजीसा रे वाभीजीसा भाणेजाजी श्री भीवसिघजीसा री बहु री तरफ सु —

१))२०) वाभीजी श्री——जीसा री तरफ सु वेस रा बुदी चलण रा इग्यारे रुपीया

२०)४ वाभीजी श्री पीडीयारजी री तरफ सु बेस रा

२०) रोकड मातवा रा ईग्यारे रुपीया

४ वेस

१ साडी गुलावी र लोटपोट सी की ऊपर दोवडो मगजी वीचे गोखर

१ भुडतो गुलाबी गाज रो रेसमी बु दी री र लोटपोट मगजी पगणी गोटा री
१ कांचली गुलाबी गजरो रेशमी बु दी री ऊपर हुमी को पगणी बीचे गोखरू
१ मोनसापो हवासी सोरपाव ।"                    पत्र सख्या—६२८ ग्र

इस बही मे राजघराने मे सम्पन्न होने वाले सामाजिक एव धार्मिक रीति रिवाजा के बारे मे विशिष्ट उल्लेख हुआ है।

## १६१ महाराजा श्री मानसिहजी साहब के राजलोक श्री (सूरजकवरीजो) रे हाथ खर्च री बही

१ क्रम सख्या—१, २ बही का नाम—महाराजा श्री मानसिहजी साहब के राजलोक श्री कलेंवीजी (सूरजकवरीजो) रे हाथ खच री बही, ३ प्राप्ति स्थान—पु० प्र०, ४ पत्र सख्या—६४, ५ लिपि समय—वि० स० १८७१, ६ विशेष विवरण—इस बही मे महाराजा मानसिंह की पुत्री सूरजकवरी के पूजा-पाठ एव दान पुण्य से सम्बन्धित दैनिक खर्चे का विवरण है। इसमे राजकुमारी का धार्मिक जीवन विशिष्ट रूप से उभर कर आया है।

धार्मिक जीवन —

इस बही के अनुसार राजकुमारियो का धार्मिक जीवन द्रष्टव्य है। महाराजा मानसिंहजी की सुपुत्री सूरजकवरी नित्य पूजा-पाठ व दान-पुण्य किया करती थी। इस बही मे पितरेसुरा, गणेशजी, हनुमानजी, भेरूजी, गोगाजी, महासतिया जुझारा (युद्ध मे वीर गति को प्राप्त हुए) चामुण्डाजी, नागणेचीजी की पूजा का उल्लेख है। इन सब की पूजा मे रोळी मोळी, सुपारी, कुकुम, नारियल, चदन, कपूर, श्रीफल, केसर आदि को उपयोग मे लिया जाता था। इससे ऐसा लगता है कि उस समय लोक-देवी-देवताग्रा को तो विशेष महत्व दिया ही जाता था इसके अतिरिक्त उस युग मे महासतियो एव जुझारा को भी विशिष्ट आस्था की दृष्टि से देखा जाता था।

इस बही मे सूरजकवरी जी के द्वारा किये गये दान-पुण्य का भी उल्लेख है। ब्राह्मणो को दक्षिणा म रुपये, अन-मेटूं (चने की दाल, चावल) हल्दी, गुड, मिसरी आदि दिये जाने का उल्लेख है। उन्ह विशिष्ट अवसरो पर भोजन कराये जाने का भी उल्लेख हैं। उन्ह भाजन मे हलुआ जलेबी, दही दूध, पेडा, घेवर मालपूवा, लडडू, पेठा, मोठ की फली व काकडी का साग आदि खिलाये जाने का भी उल्लेख है। आज भी ये सब मारवाड के विशिष्ट व्यजना के रूप मे प्रसिद्ध हैं।

इसमे एक सुहागिन ब्राह्मण स्त्री को हाथी दात का चूडा दान मे दिये जाने का भी वर्णन है। इससे ऐसा लगता है कि उस युग मे सुहागिन स्त्रिया हाथी दात के चूडे को विशिष्ट रूप से पहनती थी। इस प्रकार यह कहा जा सकता है कि उस युग मे राजकुमारियाँ नित्य पूजा पाठ से रुचि रखती थी एव ब्राह्मणो एव प्रपगा को दक्षिणा एव दान दिया करती थी।

## १६२ महाराजा विजयसिंह री राणी इन्दर कुवर री वही

१ क्रम सख्या—७, २ वही का नाम—महाराजा विजयसिंह री राणी इन्दर कुवर री वही, ३ प्राप्ति स्थान—पु० प्र० ४ पत्र सख्या ८२, ५ लिपि समय—वि० स० १८२३ से १८३८ फाल्गुन सुद ८, ६ विशेष विवरण—सवत् १८२३ मे महाराजा विजयसिंह का श्रीमती इन्दर भाणात से विवाह हुआ। जिनकी अभोट, पचमासी आगरणी का उत्सव सम्पन्न हुआ। १८२४ विक्रम सवत् मे महाराजकुमार चिमनसिंह का जन्म हुआ। महाराजकुमार चिमनसिंह का विवाह भाटी कन्या से सवत् १८३८ मे हुआ। इनकी पत्नी के अभोट का उत्सव सवत् १८३८ जेष्ठ सुदी एकादशी को सम्पन्न हुआ। प्रस्तुत वही मे उपयुक्त उत्सवो पर अच्छा प्रकाश पडा है। इस वही से लोक-देवी-देवताओ के महत्त्व को भी समझा जा सकता है।

प्रस्तुत वही मे १८ वी शताब्दी मे राजघराने मे सम्पन्न होने वाले रीति रिवाजो एव उत्सवो का वर्णन आया है। ऐसे रीति रिवाजो के माध्यम से राज घरान के व्यक्तियो का सामाजिक जीवन विशिष्ट रूप से उभर कर आया है। इन अवसरो पर खर्च हुए रुपयो का भी इस वही मे लेखा-जोखा है।

**सामाजिक जीवन —**

राजस्थानी संस्कृति मे विभिन्न उत्सव मनाने की परम्परा है। यहाँ राज घरानो मे तो विभिन्न उत्सव मनाये जाते रहे हैं। जिसमे अभोट, पचमासी, आगरणी, जन्मोत्सव आदि का विशिष्ट महत्व है। इन उत्सवो को मुख्य रूप से राज महलो मे ही मनाया जाता था। ये उत्सव बडी धूम धाम से सम्पन्न होते थे। इन अवसरो पर राजकर्मचारियो व अन्य लोगो को गुड बाटने की विशिष्ट परम्परा रही है। इन अवसरो पर देवी-देवताओं को भेंट चढा कर प्रसन्न किया जाता था। उनकी पूजा की जाती थी। राजघराने मे सम्पन्न होने वाले उपयुक्त उत्सवो का संक्षिप्त परिचय अग्रलिखित पंक्तियों में द्रष्टव्य है—

**अभीट –**

राजघरानो मे इस उत्सव का विशिष्ट महत्त्व रहा है। यह उत्सव किसी महाराजा या महाराजकुमार की रानी गभवती हान पर मनाया जाता था। मारवाडी भाषा मे रानी के गभवती होने को 'रानी के अभीट का हाना' कहत है। इस अवसर पर सभी लोगा को गुड वाटा जाता था। देवी-देवताआ की पूजा की जाती थी। उनके वस्त्र, छतर आदि चढाये जाते थे।

**पचमासी –**

रानी के गभवती होने के पाँच महीने पूरे होने पर पचमासी उत्सव बडे ही धूम धाम से सम्पन्न होता था। इस अवसर पर भी गुड वाटा जाता एव देवी देवताओ की पूजा होती थी।

**आगरणी –**

यह उत्सव भी रानी के प्रसव पर सम्पन्न होता था। इस अवसर पर भी देवी-देवताओ की पूजा का विशिष्ट आयोजन होता था।

**जन्मोत्सव –**

रानी जब राजकुमार या राजकुमारी को जन्म दे देती, उस अवसर पर जन्मोत्सव मनाया जाना। राजघराने मे यह उत्सव अत्यन्त ही धूम धाम से होता, इस अवसर पर गुड, मिठाईया, रुपये व वस्त्र बाटे जाते थे। इस खुशी म कदियो को कद से मुक्त भी किया जाता था। कुछ विशिष्ट लोगा को गाव के गाव इनायत कर दिये जाते थे। इस अवसर पर 'सूरज भगवान' 'भैरूजी' आदि की विशिष्ट पूजा होती थी।

एसे अवसरा पर पूजा मे काम आने वाली चीजें इस प्रकार थी —

नारियल सिंदूर, मालीपना, तल, घी, कूकू, मेहदी, मोळी, चावल मूग, गुड आदि। इन अवसरो पर देवी देवताओ के आभूषण व पोशाकें भी चढाये जाते थे। पोशाक मे देवताओ के वागा एव देवियो के घाघरा साडिया चोली आदि होते थे।

पचमासी के अवसर पर देवस्थानो मे बतन आदि भेंट किये जाते। बतना मे कडाइया, थालिया आदि प्रमुख थे। ऐसा इस बही से प्रमाणित होता है। उदाहरण के लिए इस अवसर पर ठाकुर जी के मदिर मे ग्यारह बतन दिये गये उसका उल्लेख द्रष्टव्य है—

"ठाकुर जी श्री सीतारामजी रे ११"   पृ० सख्या—१४

राजकुमार चिमनसिंह के जन्मोत्सव को बडी धूम धाम से मनाया गया। इस अवसर पर भैरूजी की पूजा की गई। पूजा मे निम्न सामग्री काम म ली गई—

बाट (दला हुआ गहूँ) मूग तेल घी, गुड, तिल, मेहन्दी, मालीपना, सुपारी पोथी कुसुम, नारियल आदि।

राजस्थान के लोक-देवताओ मे भैरूजी का विशिष्ट स्थान है। भरूजी पुत्र देने के दवता मान जाते हैं, इसलिए राजघरान म भी भैरूजी की जन्म उत्सव पर पूजा होती थी।

इस अवसर पर माताजी की भी पूजा होती थी।

इस वही मे प्रसव के बाद रानी को खिलायी जाने वाली सामग्री का भी उल्लेख है, यथा—

बीदाम, अजमो, पीपलामूल, केसर बिस्तूरी, जीरा, गुद, खोपरा आदि।

ये ही चीजें देवस्थान मे भेंट किये जाने की परम्परा इस वही से प्रमाणित होती है।

जन्मोत्सव पर वेश्याओ को भी मिठाईया एव वस्त्र भेंट किये जाते थे—
"पातरीया नु बागा १० ।" पृ० सख्या—६६

वही के अनुसार चिमनसिंह के जन्मोत्सव पर भक्तिन औरतों को वस्त्र बाटे गये। नगारखाने के लागो को भी बागे (लम्बा कोट) बाटे गये। कुछ नगारचिया के नाम इस प्रकार है—

दईदास, नूरो खीवो रेहमतुलो, कासम आदि।

राजस्थान म होली के अवसर पर ढूढ लाने की विशिष्ट परम्परा रही है इस अवसर पर ढूढ लाने वाला मनुष्यो का समूह बालक के दीर्घायु होने की आशिष देता है एव उसके पिता से कुछ भेंट लेता है।

इस अवसर पर राजघराने मे भी ढूढ उगाई जाती थी। वही मे चिमनसिंह की ढूढ लान वाला को विशिष्ट भेंट दी गई। इस अवसर पर नाजर, जोगी, सेवग, कोतवाल आदि लोगो का महाराजा ने मिठाईया के थाल भेजे। इस उत्सव को भी बडी धूम धाम से मनाया जाता।

राजस्थान मे बालक के प्रथम केश मुण्डन के उत्सव को भी मनाया जाता है। बालक के प्रथम मुण्डन के समय देवी देवताओ को भेंट चढाई जाती थी। यह उत्सव राजघराने मे विशिष्ट रूप से सम्पन्न होता था। राजघराने की भाषा म केश

राजस्थान मे विभिन्न लोक देवी देवताओ की आराधना रोग निवारण के लिए भी होती थी। अमुक बीमारी से पीडित व्यक्ति सम्बंधित लोक देवी देवता की पूजा एव आराधना करे तो उसकी बीमारी ठीक हो सकती है। यहा रामदेवजी लूले लगडे, अन्ध, कोढी की, पाबूजी ऊट की, गोगाजी एव तेजाजी साप के काटे व्यक्ति की, मोती महाराज मोतीझरा की, लुरकी माता खासी की, ओरी माता छोटी चेचक की, शीतला माता बडी चेचक की बीमारियो को ठीक करने वाले माने गये हैं।

वही के अनुसार महाराज कुमार चिमनसिंह को तीन वार ओरी एव शील माता का प्रकोप रहा था। सवप्रथम उन्हे सवत् १८३१ मे, दूसरी बार सवत् १८३५ मे एव तीसरी बार सवत् १८३८ म चेचक निकली। तीन बार ही महाराजा एव रानी ने शीतला माता की विशिष्ट पूजा की। उन्हे पोशाकें चढाई गई। उनके आभूषण चढाये गये। आभूषणो मे गुजरियो, तीमणियो, बरण, चीढ, माला, बारलो, नथ, नैंतर, कठ आदि।

राजघराने म सम्पन्न होने वाले उत्सवो, पर्वों, त्योहारो से राजस्थानी सस्कृति को विशाल परिप्रेक्ष्य मे समझ सकते हैं। राजघराने के अपने कुछ विशिष्ट रीति-रिवाज हुआ करते थे पर तु अनेक रीति रिवाज सामान्य जन के रीति रिवाजो की ही तरह मनाये जाते थे, आर्थिक सम्पन्नता के कारण उनमे कुछ अन्तर अवश्य रहता था।

## १६३ महाराजा श्री मानसिंहजी रे पडदायतजी श्रीमती पनराय बावडी खुदाई जिण री बही

१ क्रम सख्या—१० २ बही का नाम—महाराजा श्री मानसिंहजी रे पडदायतजी श्रीमती पनराय बावडी खुदाई जिण री बही ३ प्राप्ति स्थान—पु० प्र०, ४ पत्र सख्या—२८७, ५ लिपि समय—वि० स० १८६२ ६ विशेष विवरण—प्रस्तुत बही मे महाराजा मानसिंहजी की पडदायत श्रीमती पनरायजी द्वारा खुदाई गई बावडी एव बगीचे लगाई की मजदूरी के जमा खच का विवरण है।

इस बही से यह ज्ञात होता है कि उस समय रानिया अपनी इच्छानुसार कुछ भी सास्कृतिक काय करवा सकती थी। बावडी खुदवाने एव बाग लगवाने स उनके नाम की प्रतिष्ठा बढती थी। वे अपने नाम को अमर करने के लिए भी ऐसे काय सम्पन्न करवाती थी। इस दृष्टि से पडदायत श्रीमती पनरायजी का विशिष्ट

रूप से उल्लेख किया जा सकता हैं। इस बही से उनके जीवन की लोक कल्याणकारी प्रवति उभर कर सामने आयी है। इससे लोगो को मजदूरी भी मिलती थी।

## १६४ महाराजा श्री मानसिहजी रे पडतायत श्री पनराय रे हरिद्वार व गगा तीर्थ री बही

१ क्रम सख्या—७२, २ बही का नाम—महाराजा श्री मानसिहजी रे पडदायत श्री पनराय रे हरिद्वार व गगा तीथ री बही ३ प्राप्ति स्थान – पु० प्र०, ४ पत्र सख्या—५५, ५ लिपि समय—सवत् १६११ फागुन सुदि ५ से आषाढ सुदि १५, ६ विशेष विवरण—प्रस्तुत बही म महाराजा मानसिह की पडदायत पनराय गगा स्नान के उपलक्ष मे किये गये दान पुण्य मे हुए खर्चे का विवरण है।

धार्मिक जीवन –

राजघरान की स्त्रिया राजनैतिक कार्यों के अतिरिक्त धार्मिक कार्यों मे भी रुचि लिया करती थी। वे दान-पुण्य और तीथ यात्रा करती थी। इसका प्रमाण प्रस्तुत बही है। बही के अनुसार पनराय गगा स्नान के लिए हरिद्वार गई। वहा ब्राह्मणो को दान दिया। विभिन्न मन्दिरो मे दान दिया। गगाजी की पूजा की। गगा स्नान के पश्चात् जोधपुर लौटी। यहाँ पर भी खूब दान किया। विभिन्न मन्दिरों मे रुपये एव गगाजल की सीसिया भेंट की, ब्राह्मणो को भोजन करवाया एव उन्हें दक्षिणा दी।

पडदायत ने गगाजी मे स्नान करते समय गगाजी की पूजा के लिए निम्न सामग्री उपयोग मे ली—

दूध, घी, पेडा, पुष्प, दही, पतासा, नारियल आदि।

वहाँ ठाकुरजी, ब्रह्माजी, श्री चौथमाताजी एव महादेवजी के मन्दिरों मे रुपये भेंट किये।

पडतायत ने गगाघाट पर गौदान भी किया, यथा—

"गऊदान रो रुपीयो एक" पृ० सख्या—२१

गगाघाट पर ब्राह्मणों को वस्त्र भेंट किये जिनमे अगोछा व दुपट्टा प्रमुख थे।

पनराय गगा स्नान करके जोधपुर लौटी तब उन्होंने श्रीनाथजी के मन्दिर मे रुपये व सोने की मोर भेंट की, यथा—

'१)७ भेंट मोर १) भेक ने रुपीया सात

॥) दीखणा रो

।) सेवग हीरालाल ने रुपीयो पाव।" पृ० सख्या—१४

इस अवसर पर जोधपुर के मन्दिरो मे तो भेंट चढाई साथ ही मेडता म चतुरभुजजी के मन्दिर म भी पडदायत ने रुपया व प्रसाद चढाया, यथा—

"१ =) ठाकुर जी श्री चतरभुजजी मेडता मे बीराजे तीण रे
=) पुजापो परसाद आना दोय रो
१) भेट रुपीयो एक" पृ० सख्या—२२

पडदायत न महादेवजी के मन्दिर मे गगाजल भेंट किया, यथा—

"। =) माहादेवजी श्री रामेश्वरजी चाद पोळ बार बीराजे तीण रे श्री गगा जळ री सीसीया भराई।" पृ० सख्या—२४

गगाजी तीर्थ स्थल से लौटन के बाद आषाढ सुदी १२ (द्वादशी) को ब्राह्मणो का भोजन एव हवन करवाया। हवन मे निम्न सामग्री उपयोग मे ली—

कुकुम, पुष्प दही, नागरबेल, सुपारी, नारियल मूग, जवार, नारगिया आदि।

## १६५ महाराजा श्री मानसिहजी साहब रे पडदायत श्रीमती पनराय री बही

१ क्रम सख्या—८४ २ बही का नाम—महाराजा श्री मानसिहजी साहब रे पडदायत श्रीमती पनराय री बही, ३ प्राप्ति स्थान—पु० प्र०, ४ पत्र सख्या—२१, ५ लिपि समय—सवत् १६२२ आषाढ वदी १२, सोमवार ६ विशेष विवरण—इस बही में पाली के महाजन अगरचन्द सचेती की पुत्री महताब के विवाह पर महाराजा मानसिह की पडदायत पनराय द्वारा किये गय खच का विस्तृत रूप मे वर्णन है।

इस बही म पडदायत का सामाजिक जीवन उभर कर आया है। इसम विवाह की रस्म पर अच्छा प्रकाश पडा है। बही के अनुसार पडदायत पनराय न व्यक्तिगत रूप से मेहताब के विवाह पर खच किया है। इससे हम यह अनुमान लगा सकत हैं कि राजघराने के व्यक्तियो एव बडे-बडे महाजन परिवार के आपस म घनिष्ट सम्बन्ध हुआ करते थ। वे एक दूसरे क विवाह जसी रस्मो पर खच किया करते थे। विवाह जैसी रस्मो मे केवल महाराजा ही नही बल्कि रानिया व पडदायतें भी भाग लिया करती थी। पडदायतें साधारण रखैलें नही होती थी।

इस बही के शोधात्मक अध्ययन से हम यह भी अनुमान लगा सकते हैं कि वे लोग उसके सम्बन्धी रहे हो। इसलिए रानी ने उसके विवाह पर व्यक्तिगत रूप से खर्च किया है।

इस बही मे विवाह की रस्मा का वर्णन आया है। जैसे—बनोला देना, मिलणी करना, पेरावणी आदि। राजस्थानी सस्कृति म विवाह की इन रस्मा का अत्यन्त ही महत्व है।

बनोला –

दुल्हा या दुल्हन को उनके परिजन भोजन के लिए आमन्त्रित करते है उसे बनोला देना कहते हैं। जैसाकि इस बही मे उल्लेख है। पनराय न महाजन की पुत्री मेहताब का बनोला दिया, उसम खर्च हुए रुपया का उल्लेख है —

"४।।।) बनालो दीयो असाढ वदी १०"   पृ० सख्या—१६

मिलणी –

राजस्थान मे विवाह रस्म पर 'मिलणी का भी विशिष्ट महत्त्व है। दुल्हे की बारात कन्या पक्ष के यहाँ पहुँचने पर सन्ध्या के समय दोना पक्षा के लोगो मे प्रथम मिलन होना है, उसे राजस्थान मे 'मिलणी कहत है। उसम रुपय भी भेंट किय जाते हैं। इस बही मे मिलणी का भी उल्लेख है—

"मीलणी रो रुपीयो एक।"

पेरावणी –

राजस्थानी सस्कृति की दृष्टि से इसका भी महत्व है। दुल्हे के परिजना का वस्त्र व रुपये भेंट किये जाते हैं, उसे 'पेरावणी' कहते हैं। पेरावणी से तात्पर्य वस्त्र पहनाना है। इस बही मे इसका भी उल्लेख है।

सामाजिक जीवन –

बही के अनुसार विवाह के अवसर पर उपयोग म ली जाने वाली सामग्री (भोजन, वस्त्र, आभूषण व बर्तन) निम्न थे—

खान पान –

इस बही म विवाह के अवसर पर देशी घृत खरीदे जाने का वर्णन है। इसी तरह विवाह के लिए अन्न खरीदे जाने का भी उल्लेख है। अन्न मे चना, गहूँ, मूग, जवार आदि। इनके विशिष्ट व्यजन बनते थे। सब्जी खरीद मे कुमटिया, गवार, फलिया, सेलरा, गुदा आदि का उल्लेख है। खीर बनाने के लिए दूध खरीदे भी उल्लेख हुआ है। प्रतीत होता है कि हरी सब्जी यहाँ कम ही मिलती थी

**वेशभूषा –**

इस बही मे विवाह के अवसर पर दिये जाने वाले वस्त्रों का भी उल्लेख है। जैसे—मोलीया (साफा), जयपुर की छींट, कोर गोटो, दुपट्टो चोलदार, कसुमल, मलमल आदि। उस समय विवाह मे ये ही वस्त्र भेंट किये जाते थे। मुख्य रूप से इन्हीं वस्त्रों का प्रचलन था।

**आभूषण –**

इस बही में विवाह मे दिये जाने वाले कुछ आभूषणों का भी वर्णन है। आभूषणों में सोने के डोरे, बाजूबन्द, मोतियों की कण्ठी आदि का उल्लेख है। बही के अनुसार मेहताब के पति को मोतियों की कण्ठी व कड़े के रुपये दिये गये उसका उल्लेख द्रष्टव्य है—

"मेहताब रे बींद रे मोतीया री कण्ठी,
कड़ा रा रूपीया ५४" पृ० सख्या—५

विवाह मे दुल्हे को रोकड़ रुपये भी दिये गए इसका भी यथास्थान बही मे उल्लेख आया है।

**दहेज –**

विवाह पर दहेज का दिया जाना तो एक सामान्य परम्परा कही जा सकती है। इस बही मे भी दहेज का वर्णन है। इस विवाह पर बिस्तरों के रूप में रेशम की गुलाबी रजाई, जाजम आदि दिए गए। बर्तनों के रूप में कळस, थाळ कांसी रा, थाळी, पीतल का लोटा, कांसी का बाटका, दुकनिया पीतल का बाटकी, पीतल की कुडछी (चम्मच), थरिया आदि दिए गए। उस समय विशेष तौर से कांसी एवं पीतल के बर्तनों का प्रचलन था।

हम कह सकते हैं कि राजा रानियों की अपनी इच्छाएँ हुआ करती थीं। वे चाहे जैसा कर सकते थे। वे जिस किसी पर द्रवित हो जाते उसको बहुत कुछ दे दिया करते थे। किसी प्रियजन की पुत्री का विवाह [illegible] । उनके लिए मामूली बात थी। इससे ऐसा प्रतीत होता है कि रानियाँ [illegible] थी। महाजन कन्या के विवाह का पूरा खर्च रानी [illegible] दृष्टिकोण भी प्रकट होता है।

बही के अनुसार उस समय विवाह [illegible] में तो मिलता ही है साथ ही साथ तत्कालीन समय [illegible]

जाने वाली सामग्री (भोजन, वस्त्र, जेवर, बतन आदि) के बारे मे भी अच्छी जानकारी मिलती है।

## १६६ महाराजा श्री मानसिहजी रो महारानी श्रीमती तीजा (तृतीय) भटियाणी साहिबा ठाकुरजी (श्री कृष्ण भगवान) रो मन्दिर बणवायो उण री वही

१ क्रम सख्या—१४५, २ बही का नाम—महाराजा श्री मानसिहजी री महारानी श्रीमती तीजा (तृतीय) भटियाणी साहिबा ठाकुरजी (श्री कृष्ण भगवान) रो मन्दिर बणवायो उण री बही, ३ प्राप्ति स्थान—पु० प्र०, ४ पत्र सख्या—२६, ५ लिपि समय—सवत् १६०५, श्रावण बदी प्रथमा से, ६ विशेष विवरण—प्रस्तुत बही मे श्रीमती तीजा (तृतीय) भटियाणी ने ठाकुरजी का मन्दिर बनवाया उसका लेखा जोखा है। बही मे उस मन्दिर को बनाने वाले कारीगरो के नाम एव उनकी उपस्थिति का विवरण है। इसमे भटियाणी रानी का धार्मिक जीवन भी विशिष्ट रूप से उभर कर सामने आया है। इस बही से यह प्रमाणित होता है कि रानी की नाथ सम्प्रदाय के अतिरिक्त अन्य देवताओ म भी आस्था रही है। रानी द्वारा ठाकुरजी का मन्दिर बनवाना इसी बात की पुष्टि करता है।

उस समय के बने हुए मन्दिरो की मजबूती का प्रमुख कारण विशिष्ट मसाले का होना है। उस समय मसाले के रूप म चूना, मूरड कक्र, खड्डी, कळी आदि काम म आते थे।

बही के अनुसार खड्डी को पकाने के लिए छाणो (सूखे गोबर) का प्रयोग किया जाता था। उस खड्डी के उपयोग से मन्दिरो का मजबूत बनना स्वाभाविक है।

बही के अनुसार कुछ कारीगर और मजदूरो के नाम इस प्रकार है—

कारीगर—मुकीम, घासू रमजानी, गुमान, खेतो, मानो, रामलाल, गिरधारी, नाथो, पीरो मूळो आदि।

चूनगर—गिरधारी, गेगो।

घडाईदार—तेमो, खुदाबगस, भूरियो, दुरगियो, रेहमान, हुसेन आदि।

मजदूर—करणो, जीवण, पनो बुदो तनु, बहादुर, मेताब, बगसो आदि।

इन सब कारीगरो एव मजदूरो की उपस्थिति और समय-समय पर इन्हे दिये जाने वाले रुपयो का लेखा-जोखा प्रामाणिक ढग से रखा गया है।

वेशभूषा –

इस बही मे विवाह के अवसर पर दिये जाने वाले वस्त्रो का भी उल्लेख है। जैसे—मोलीया (साफा), जयपुर की छींट, कोर गोटो, दुपट्टो घोलदार, कसुमल, मल्मल आदि। उस समय विवाह मे ये ही वस्त्र भेंट किये जाते थे। मुख्य रूप से इन्ही वस्त्रो का प्रचलन था।

आभूषण –

इस बही मे विवाह म दिये जाने वाले कुछ आभूषणों का भी वर्णन है। आभूषणो मे सोने के डोरे, बाजूबन्द, मोतिया की कण्ठी आदि का उल्लेख है। बही के अनुसार मेहताब के पति को मोतियो की कण्ठी व कडे के रुपये दिये गये उसका उल्लेख द्रष्टव्य है—

"महताब रे धीद रे मोतीया री कण्ठी,
कडा रा रूपीया ५४" पृ० सख्या—५

विवाह मे दुल्हे को रोकड रुपये भी दिये गए इसका भी यथास्थान बही म उल्लेख आया है।

दहेज –

विवाह पर दहेज का दिया जाना तो एक सामान्य परम्परा कही जा सकती है। इस बही मे भी दहेज का वर्णन है। इस विवाह पर बिस्तरो के रूप मे रेशम की गुलाबी रजाई, जाजम आदि दिए गए। बर्तनो के रूप मे कळस, थाळ कासी रा, थाळी, पीतल का लोटा, कासी का बाटका, दुकनिया पीतल का, बाटकी, पीतल की कुडछी (चम्मच), चरिया आदि दिए गए। उस समय विशेष तौर से कासी एव पीतल के बर्तनो का प्रचलन था।

हम कह सकते हैं कि राजा रानिया की अपनी इच्छाएँ हुआ करती थी। वे चाहे जैसा कर सकते थे। वे जिस किसी पर द्रवित हो जाते उसको बहुत कुछ दे दिया करते थे। किसी प्रियजन की पुत्री का विवाह करना तो उनके लिए मामूली बात थी। इससे ऐसा प्रतीत होता है कि रानिया खर्च करने मे स्वतन्त्र थी। किसी महाजन कन्या के विवाह का पूरा खर्च रानी द्वारा उठाने मे उसका उदारवादी दृष्टिकोण भी प्रकट होता है।

बही के अनुसार उस समय विवाह रस्म की परम्परा के बारे मे तो परिचय मिलता ही है साथ ही साथ तत्कालीन समय मे विवाह के अवसर पर उपयोग मे ली

जाने वाली सामग्री (भोजन, वस्त्र, जेवर, बर्तन ग्रादि) के बारे म भी अच्छी जानकारी मिलती है।

## १९६ महाराजा श्री मानसिहजी री महारानी श्रीमती तीजा (तृतीय) भटियाणी साहिबा ठाकुरजी (श्री कृष्ण भगवान) रो मन्दिर बणवायो उण री बही

१ क्रम सख्या—१४५, २ बही का नाम—महाराजा श्री मानसिहजी री महारानी श्रीमती तीजा (तृतीय) भटियाणी साहिबा ठाकुरजी (श्री कृष्ण भगवान) रो मन्दिर बणायायो उण री बही, ३ प्राप्ति स्थान—पु० प्र०, ४ पत्र सख्या—२९, ५ लिपि समय—सवत् १९०५, श्रावण वदी प्रथमा से, ६ विशेष विवरण—प्रस्तुत बही मे श्रीमती तीजा (तृतीय) भटियाणी ने ठाकुरजी का मन्दिर बनवाया उसका लेखा जोखा है। बही मे उस मन्दिर को बनाने वाले कारीगरो के नाम एव उनकी उपस्थिति का विवरण है। इसमे भटियाणी रानी का धार्मिक जीवन भी विशिष्ट रूप से उभर कर सामने आया है। इस बही से यह प्रमाणित होता है कि रानी की नाथ सम्प्रदाय के अतिरिक्त अन्य देवताओ मे भी आस्था रही है। रानी द्वारा ठाकुरजी का मन्दिर बनवाना इसी बात की पुष्टि करता है।

उस समय के बने हुए मन्दिरो की मजबूती का प्रमुख कारण विशिष्ट मसाले का होना है। उस समय मसाले के रूप मे चूना, मूरड, ककर, खड्डी, कळी ग्रादि काम मे ग्राते थे।

बही के अनुसार खड्डी को पकाने के लिए छाणो (सूखे गोबर) का प्रयोग किया जाता था। उस खड्डी के उपयाग से मन्दिरो का मजबूत बनना स्वाभाविक है।

बही के अनुसार कुछ कारीगर और मजदूरो के नाम इस प्रकार है—

कारीगर—मुकीम, घासू, रमजानी, गुमान, खेतो, मानो, रामलाल, गिरधारी, नाथो, पीरो, मूळो ग्रादि।

चूनगर—गिरधारी, मेघो।

घडाईदार—तेमो, खुदाबगस, भूरियो, दुरगियो, रेहमान, हुसेन ग्रादि।

मजदूर—करणो, जीवण, पनो बुदो, तनु, बहादुर, मेताव, बगसो ग्रादि।

इन सब कारीगरो एव मजदूरो की उपस्थिति और समय-समय पर इन्हे दिये जाने वाले रुपयो का लेखा जोखा प्रामाणिक ढग से रखा गया है।

## १६७ महाराजा श्री मानसिंहजी रे वर्ष गाठ री वही

१ क्रम संख्या—१५३ २ महाराजा श्री मानसिंहजी रे वर्ष गाठ री वही, ३ प्राप्ति स्थान—पु० प्र०, ४ पत्र संख्या—३६, ५ लिपि समय—संवत १८९१ वैसाख माह ६ विशेष विवरण—प्रस्तुत वही में महाराजा श्री मानसिंहजी की वर्ष गाठ पर उनकी रानी श्रीमती देवड़ी ने दावत (गोठ—किसी विशेष खुशी के अवसर पर मिठाइयां खिलाना एवं बांटना गोठ कहलाती है) रखी। इस अवसर पर सब को मिठाइयां व थाल वितरित किए गए आदि का वर्णन है।

इस वही से राजघराने के रस्म एवं रीति रिवाजों की अच्छी झलक मिलती है। वर्ष गाठ का उत्सव राजघराने में बड़ी धूमधाम से सम्पन्न किया जाता रहा है। महाराजाओं की वर्ष गाठ के समय उनकी रानियां व्यक्तिगत रूप से उनकी वर्ष गाठ मनाती थी जैसाकि इस वही से प्रमाणित होता है। यह उत्सव अत्यन्त ही खुशी के साथ सम्पन्न होता था। इस अवसर पर विभिन्न मन्दिरों में एवं परिजनों को मिठाइयों के थाल भेजने की परम्परा रही है। इस समय सभी देवताओं पितरों, सतियों के मन्दिरों में मिठाइयों के थाल भेजकर उन्हें इस शुभ अवसर पर याद किया जाता था। इस प्रकार महाराजा मानसिंह की रानी देवड़ी ने उनकी वर्ष गाठ पर गोठ देकर अपनी व्यक्तिगत खुशी जाहिर की है।

इस अवसर पर मन्दिरों में थाल भिजवाने की विशिष्ट परम्परा रही है। इन मन्दिरों में कार्यरत सेवगों (पुजारियों) रसोईदारों पूरबीया ब्राह्मणों, नाइयों, धोबियों, चौकीदारों आदि को मिठाइयों के थाल भेजे जाते थे। वही के अनुसार जयमन्दिर महामन्दिर पदमसर के ऊपर मन्दिर फूल मन्दिर श्रीनाथजी के मन्दिर, श्री मन्दिर श्री मन्दिर मण्डोर, श्री मन्दिर बालसमन्द, श्री मन्दिर अभय सागर ऊपर आदि में मिठाइयों के थाल भेजे गये।

इसी प्रकार महादेवजी के मन्दिरों पर भी मिठाइयों के थाल भेजे गए। एक उदाहरण द्रष्टव्य है—

"श्री माहादेवजी माथ बिराजे तिण रे थाळ।" पृ० संख्या—७

इन मन्दिरों में वैजनाथजी व अम्लेसरजी के मन्दिर में थाल भेजे गए।

इस अवसर पर विभिन्न देवियों के मन्दिरों में थाल भेजे गए हैं, जैसे—श्री नागणेची माताजी, श्री हींगलाज माताजी श्री करणी माताजी, श्री चावंडा माताजी आदि। देवताओं में पंच-देवताओं एवं भैरूजी के मन्दिरों में थाल भेजे गए थे।

इस अवसर पर मृत आत्माओ को भी याद किया जाता था। नायो की समाधियो पर भी थाल भेजे गए थे। उदाहरण द्रष्टव्य है—

'श्री देवनाथजी महाराज रे समाध

१ सेवग जणा ४" पृ० सख्या—६

इस खुशी के अवसर पर स्वर्गीय महाराजाग्रा के थडा (समाधिया) पर थाल भेजे गए। महाराजा श्री अजीतसिंहजी के थडे मडोर मे एक मिठाई का थाल भेजा गया।

वप गाठ के अवसर पर सतियो की समाधिया पर थाल भेजकर उन्हे याद किया गया। जिन जिन सतियो के थाल भेजे गये उनके नाम इस प्रकार है—

दादीजी श्री चवाणजी, चदरावतीजी आदि।

अजीतसिंहजी की कुछ महासतिया इस प्रकार है—

अभयकवर, श्री पासवान, सुखशोभाजी आदि।

इस अवसर पर पितरा (राजघराने के मृत व्यक्ति जो देवताओ की श्रेणी मे माने जाते है) का थाल भेजे जाते थे। पितरजी श्री जोरावरसिंहजी, जेतसिंहजी, सामर पितरजी, सूरसिंहजी, सावतसिंहजी आदि।

इस अवसर पर राजपरिवार के व्यक्तियो को भी थाल भेजे जात थे।

महाराजा की वप गाठ पर कमीणा को भी थाल भेजे गये। जसे—दर्जिया, रगरेजा, पिंजारो दलाला, गजधरो, खातियो नाइया चौकीदारो, राईका दरोगो आदि।

इस प्रकार इस वही से राजघराने के सामाजिक जीवन को जान सकते हैं। वप गाठ का उत्सव तो राजघराने म विशिष्ट रूप से मनाया जाता रहा है। इस अवसर पर सभी लोगो को मिठाइया बाट कर वप गाठ की खुशी जाहिर की जाती थी।

## १६८ महाराजा मानसिंहजी रे पडदायत श्री छोटा रूपजोतजी देवलोक हुवा उण री वही

१ क्रम सख्या—१६५, २ वही का नाम—महाराजा मानसिंहजी र पडदायत श्री छोटा रूपजोत देवलोक हुवा उण री वही, ३ प्राप्ति स्थान—पु०प्र०, ४ पत्र सख्या—१०, ५ लिपि समय—सवत् १८९५ श्रावण सुद २ से श्रावण सुदी १३, ६ विशेष विवरण—प्रस्तुत वही म महाराजा मानसिंह के पडदायत छोटा रूपजोत के मृत्यु-सस्कार पर होने वाले खर्चे का विवरण है। राजघराने मे

